वैदिक साहित्य में भी यह लिखित मिलता है कि ऋषिगण जब अन्तर्हित होने लगे तो तर्क पर ही ज्ञान का भार दिया गया । सभी साधारण जिज्ञासु लोग अवर-कोटि में है, हम सभी इसी कोटि के है । इस प्रकार के लिए सत्तर्क ही अवलम्बनीय है ।

### आगम

तन्त्र शास्त्रों के अनुसार तन्त्र का मूल आधार कोई पुस्तक नहीं है, वह अपौरुषेय ज्ञान विशेष है । ऐसे ज्ञान का नाम ही **'आगम'** है । यह ज्ञानात्मक आगम शब्दरूप में अवतरित होता है । तन्त्र-मत में परा-वाक् ही अखण्ड आगम है । पश्यन्ती अवस्था में यह स्वयं वेद्य रूप में प्रकाशित होता है और अपना प्रकाश अपने साथ रखता है । यही साक्षात्कार की अवस्था है, यहाँ द्वितीय या अपर में ज्ञान-संचार करने का कोई प्रश्न ही नहीं उठता । वही ज्ञान मध्यमा वाक् में अवतीर्ण होकर 'शब्द' का आकार धारण करता हैं और यह शब्द चित्तात्मक है । इसी भूमि में गुरु-शिष्य भाव का उदय होता है । फलतः ज्ञान एक आधार से अपर आधार में संचारित होता है । विभिन्न शास्त्रों एवं गुरु–परम्पराओं का प्राकट्य मध्यमा-भूमि में ही होता है । वैखरी में वह ज्ञान या शब्द जब स्थूल रूप धारण करता है, तब वह दूसरों के इन्द्रिय का विषय बनता है ।

उपर्युक्त संक्षिप्त विवेचन से प्रतीत होगा कि वेद और तन्त्रों की मौलिक दृष्टि एक ही हैं यद्यपि वेद एक है किन्तु विभक्त होकर यह त्रयी या चतुर्विध होता है, अन्ततः वह अनन्त है । **'वेदा अनन्ताः'** यह भी वेद की ही वाणी है । आगमों की स्थिति भी ठीक इसी प्रकार की हैं । अवश्य ही तन्त्र की एक और भी दिशा है जिससे उसका वैदिक आदर्शों से किसी किसी अंश में पार्थक्य प्रतीत होता है, और उस कारण से तान्त्रिक साधना का वैशिष्ट्य भी समझ में आता है । कुछ भी हो, ये सभी मिल कर भारतीय संस्कृति के अंगीभूत हो चुके हैं । जैसे बृहत् जलधारायें मिलकर नदी का रूप धारण करती है, और अन्त में महासमुद्र में विलीन हो जाती हैं; वैसे ही वैदिक तान्त्रिक आदि अन्यान्य सांस्कृतिक-धारायें भारतीय संस्कृति में आश्रय-लाभ करती हैं और उसे विशाल से विशालतम बनाती हैं ।

### तन्त्र प्रवर्तक ऋषि

ऐतिहासिक दृष्टि से भारतीय संस्कृति का विचार करने पर प्रतीत होता है कि प्राचीन काल से ही वैदिक तथा तन्त्रिक साधन-धाराओं में परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध रहा है[१]; यह बात जैसे सत्य है, वैसे ही यह भी सत्य है कि दोनों में अंशतः वैलक्षण्य भी है । अति प्राचीन काल से ही शिष्ट जनों द्वारा तन्त्रों के समादर के असंख्य प्रमाण उपलब्ध है । ऐसी प्रसिद्धि है कि बहुसंख्यक देवता भी तान्त्रिक साधना के द्वारा सिद्धि-लाभ करते थे । तान्त्रिक साधना का परम आदर्श था-शाक्त-साधना, जिसका लक्ष्य था – महाशक्ति जगदम्बा की मातृरूप में उपासना अथवा शिवोपासना । ब्रह्मा,

---

१. द्र० रुद्रयामल १७.१०६–१६१ में वर्णित वसिष्ठ की साधना ।

विष्णु, इन्द्र, चन्द्र, स्कन्द, वीरभद्र, लक्ष्मीश्वर, महाकाल, काम या मन्मथ ये सभी श्रीमाता के उपासक थे । प्रसिद्ध ऋषियों में कोई-कोई तान्त्रिक मार्ग के उपासक थे, और कोई–कोई तान्त्रिक उपासना के प्रवर्तक भी थे । ब्रह्मयामल में बहुसंख्यक ऋषियों का नामोल्लेख है, जो शिव-ज्ञान के प्रवर्तक थे; उनमें उशना, बृहस्पति, दधीचि, सनत्कुमार, नकुलीश आदि उल्लेख्य हैं । जयद्रथयामल के मंगलाष्टक प्रकरण में तन्त्र प्रवर्तक बहुत से ऋषियों के नाम हैं, जैसे दुर्वासा, सनक, विष्णु, कश्यप, संवर्त, विश्वामित्र, गालव, गौतम, याज्ञवल्क्य, शातातप, आपस्तम्ब, कात्यायन, भृगु आदि ।

### १. क्रोधभट्टारक 'दुर्वासा'

सबसे पहले दुर्वासा का नाम उल्लेखनीय है । तान्त्रिक साहित्य में 'क्रोध भट्टारक' नाम से इनका परिचय मिलता है । प्रसिद्धि के अनुसार इन्होंने श्रीकृष्ण को ६४ अद्वैतागमों को पढ़ाया था । यह भी किंवदन्ती है कि कलियुग में दुर्वासा द्वारा ही **आगम** प्रकाश में लाये गये । नेपाल दरबार के ग्रन्थागार में सुरक्षित महिम्नःस्तोत्र की एक पोथी में इनके सम्बन्ध में लिखा है –**'सर्वासामुपनिषदां दुर्वासा जयति देशिकाः प्रथमः'** । जयद्रथयामल नामक आगम के अनुसार भी तन्त्र के प्रवर्तक ऋषियों में दुर्वासा का नाम प्रथम है । यह विचारणीय है कि दुर्वासा की धारा कौन सी थी? प्रसिद्धि है कि ब्रह्मयामलानुसारी सभी तन्त्रों के भीतर दुर्वासा-मत प्रथम है । यह बात दरबार ग्रन्थागार में उपलब्ध पिंगलागम में पिंगला-मत के प्रसंग में उल्लिखित है । अर्धचन्द्रकला विद्याओं के भीतर भी दुर्वासा का मत उल्लेखनीय है । चन्द्रकला ( श्री ) विद्याएँ कौल तथा सोम ( कापालिक ) मतों की संमिश्रण हैं । प्राचीन काल में इन विद्याओं में चारों वर्णो का अधिकार था, किन्तु विशेष यह था त्रैवर्णिक लोग दक्षिण-मार्ग से अनुष्ठान करते थे और अन्य लोग वाम-मार्ग से ।

दुर्वासा श्रीमाता के उपासक थे । श्रीमाता के द्वादशविध उपासकों में उनका भी एक नाम है । सुनने में आता है कि उनकी उपास्य षडक्षरी विद्या थी ।[१] किसी-किसी के मत में ये त्रयोदशाक्षरी विद्या के उपासक थे । सौन्दर्य-लहरी की टीका में कैवल्याश्रम ने इस विद्या का कादि मत के अनुसार उद्धार भी किया है । इतने के बाद भी दुर्वासा का सम्प्रदाय इस समय लुप्तप्राय ही है ।

निम्नलिखित ग्रन्थों में दुर्वासा की चर्चा है –

१. त्रिपुर-सुन्दरी ( देवी ) -महिम्नःस्तोत्र-टीका में नित्यानन्द नाथ ने कहा है –

**सकलागमाचार्यचक्रवर्ती साक्षात् शिव एव अनसूयागर्भसम्भूतः क्रोधभट्टारकाख्यो दुर्वासा महामुनिः ।**

२. ललितास्तव-रत्न ।

३. परशिव-महिम्नः स्तोत्र अथवा परशम्भु-स्तुति ।

---

१. द्रष्टव्य – त्रिपुरतापिनी उपनिषद्-टीका ।

इस प्रकार दुर्वासा श्रीविद्या तथा परमशिव के उपासक थे । कालीसुधानिधि ग्रन्थ से यह पता चलता है कि ये काली के भी उपासक थे ।

**२. अगस्त्य ऋषि**

प्रसंगवश इस समय अगस्त्य के सम्बन्ध में कुछ कहा जा रहा है । यह वैदिक ऋषि थे । इनके सम्बन्ध में पाञ्चरात्र तथा शाक्तागमों में भी चर्चा है । इन प्रसिद्ध ऋषि का विवरण पुराण, रामायण महाभारतादि प्रायः सभी प्राचीन ग्रन्थों में मिलता है । विदर्भराज की कन्या लोपामुद्रा उनकी धर्मपत्नी थीं । उनकी चर्चा भी प्रायः सर्वत्र देखी जाती है, यह भी अगस्त्य के सदृश ही वैदिक ऋषि थीं । रामायण के अरण्यकाण्ड में सुतीक्ष्ण मुनि ने भगवान् रामचन्द्र को गोदावरी तट-स्थित अगस्त्याश्रम का मार्ग दिखाया था । अगस्त्य ने श्रीरामचन्द्रजी को वैष्णव धनु, ब्रह्मदत्त नामक शस्त्र ( बाण ), अक्षय तूणीर एवं खड्ग दिया था । विन्ध्य पर्वत के साथ अगस्त्य का सम्बन्ध प्रायः सर्वविदित है । दक्षिण दिशा के साथ अगस्त्य का विशेष रूप से सम्बन्ध प्रतीत होता है । यह भी प्रसिद्ध है कि दक्षिण भारतीयों में एक विशिष्ट प्रकार की संस्कृति का भी प्रसार इन्हीं की देन है । ४ अध्यायों और ३०२ सूत्रों का 'शक्तिसूत्र' इन्हीं की रचना है । इसके अतिरिक्त इनके ग्रन्थों में 'श्रीविद्या-भाष्य' भी है; यह हयग्रीव से प्राप्त 'पञ्चदशी विद्या' की व्याख्या है । अगस्त्य और लोपामुद्रा दोनों ही श्रीविद्या के उपासक थे । प्रसिद्धि है कि ब्रह्मसूत्र पर भी ऋषि अगस्त्य ने एक टीका लिखी थी । किंवदन्ती के अनुसार श्रीपति पण्डित का श्रीकरभाष्य उन्हीं के मतानुसारी है । त्रिपुरा-रहस्य के माहात्म्य-खण्ड से पता चलता है कि अगस्त्य उच्च कोटि के वैदिक ऋषि होते हुए भी मेरु-स्थित श्रीमाता के दर्शनार्थ जब उत्सुक हुए तो दर्शन से वे वंचित इसलिए हो गये कि तब तक उन्हें तान्त्रिक दीक्षा प्राप्त नहीं थी, फलतः श्रीमाता के दर्शनोपयोगी विशुद्ध शाक्त देह भी प्राप्त नहीं थी । अन्त में पराशक्ति की निगूढ उपासना के निमित्त अधिकार-लाभ के लिए देवी-माहात्म्य के श्रवण के अनन्तर उन्होंने शाक्त-दीक्षा प्राप्त की । उपासना के प्रभाव से पति-पत्नी दोनों ने ही सिद्धि-लाभ किया । बाद में इनकी सिद्धि का इतना महत्त्व स्वीकार किया गया कि इन दोनों ने ही गुरु-मण्डल में उत्तम स्थान प्राप्त कर लिया । मानसोल्लास के अनुसार श्रीविद्या के मुख्य उपासकों के बीच अगस्त्य और लोपामुद्रा दोनों का स्थान है ।

**३. दत्तात्रेय**

भगवान् दत्तात्रेय भी श्रीविद्या के एक श्रेष्ठ उपासक थे । दुर्वासा के समान ये भी अनसूया के गर्भ से समुद्भूत थे । प्रसिद्धि के अनुसार इन्होंने शिष्यों के हितसाधन के लिए श्रीविद्या के उपासनार्थ श्रीदत्त-संहिता नामक एक विशाल ग्रन्थ की रचना की थी । बाद में परशुराम ने उसका अध्ययन करके पचास खण्डों में एक सूत्र ग्रन्थ की रचना की थी । कहा जाता है कि इनके बाद शिष्य सुमेधा ने दत्त-संहिता और 'परशुराम कल्प सूत्र' का सारांश लेकर 'त्रिपुरा-रहस्य' की रचना की । प्रसिद्धि यह भी है कि दत्तात्रेय 'महाविद्या महाकालिका' के भी उपासक थे ।

### ४. नन्दिकेश्वर

शिव-भक्त **नन्दिकेश्वर** भी श्रीविद्या के उपासक थे । 'ज्ञानार्णवतन्त्र' में उनकी उपासित विद्या का उद्धार भी किया गया है ।[१] इनका रचित ग्रन्थ 'काशिका' है । यह छोटा सा कारिकात्मक ग्रन्थ है । इस पर उपमन्यु की टीका है । नन्दिकेश्वर भी षट्त्रिंशत्-तत्त्ववादी थे । वे परम शिव को तत्त्वातीत और विश्व को ३६ तत्त्वों से बना मानते थे । परन्तु इनके द्वारा तत्त्वों की परिगणना में प्रचलित धारा से कुछ विलक्षणता है । इसमें सांख्य सम्मत पञ्चविंशति तत्त्व तो हैं ही, उसके बाद शिव, शक्ति, ईश्वर, प्राणादि-पञ्चक तथा गुण-त्रय भी माने गये हैं । यहाँ प्रधान और गुण-त्रय पृथक्-पृथक् माने गये हैं । कोई-कोई कहते हैं कि **'अकारः सर्ववर्णाग्र्यः प्रकाशः परमः शिवः'** यह कारिका नन्दिकेश्वर की कारिका के अन्तर्गत ही है । किसी-किसी ग्रन्थ में लिखा मिलता है कि दुर्वासा मुनि श्रीनन्दिकेश्वर के ही शिष्य थे । यह भी सुना जाता है कि वीरशैवाचार्य प्रभुदेव के वचनों के कन्नड़ भाषा के टीकाकार दुर्वासा-सम्प्रदाय के ही अन्तर्गत थे ।

### ५. श्रीगौड़पाद एवं ६. श्रीशङ्कराचार्य

ऐतिहासिक युग की तरफ दृष्टिपात करने पर दीखेगा कि भारतवर्ष की संस्कृति के वास्तविक प्रतिनिधित्व में श्रीशङ्कराचार्य, उनके पूर्वगामी या उत्तरवर्तियों के अन्तर्गत भी तान्त्रिक उपासकों की न्यूनता नहीं थी । श्रीशङ्कर के परमगुरु श्रीगौडपाद तथा गुरुदेव श्रीगोविन्दपाद का स्थान भारतीय दार्शनिक सम्प्रदायों के इतिहास में उच्चतम है । इस सम्बन्ध में यहाँ इस दुर्भेद्य रहस्य का संकेत करना असंगत नहीं होगा कि श्रीशङ्कराचार्य एक ओर तो वैदिक धर्म के संस्थापक थे, दूसरी ओर वही तान्त्रिक साधना के उपदेष्टा एवं प्रचारक भी थे । इस रहस्य का उचित समाधान आगे के गवेषकगण करेंगे । शङ्कराचार्य की उभय पक्षों में प्रसिद्धियाँ हैं; ऊर्ध्वतम और अधस्तन गुरु-परम्पराओं के आलोचन से प्रतीत होता है कि दोनों ओर आचार्य-परम्परायें प्रायः समान ही हैं । कुछ लोग इन दोनों प्रकार के आचार्यों को एक समझते हैं, दूसरे लोग इसे संभव नहीं मानते; किन्तु इसमें कोई सन्देह नहीं कि वैदिक तथा तान्त्रिक मतों का घनिष्ठ सम्बन्ध आरब्ध हो चुका था । गौडपाद महान् वैदान्तिक हैं, उनकी माण्डूक्यकारिका अपूर्व रचना है; यह एक ओर ब्रह्मपदनिष्ठा तथा दूसरी ओर ज्ञान-निष्ठा का परिचायक है । गौडपाद एक ओर जिस प्रकार माध्यमिक अद्वयवाद में पारंगत थे उसी प्रकार पक्षान्तर में योगाचारों के अद्वयवाद में भी निष्णात थे । बौद्धदर्शन में वे विशिष्ट रूप में प्रविष्ट थे । शून्यवाद तथा विज्ञप्तिमात्रतावाद दोनों का ही उन्हें अच्छा परिचय था । आगम-मत में भी उनका ज्ञान उत्कृष्ट कोटि का था, क्योंकि देवीकालोत्तर का कोई-कोई वचन उनकी कारिकाओं में उपलब्ध होता है; अवश्य ही इस पर अधिक जोर दिया जा सकता है । वैदिक गौडपाद का यही स्वरूप है ।

---

१. चौखम्भा से ही प्रस्तुत पुस्तक के लेखक कृत इदंप्रथमतया हिन्दी के साथ यह प्रकाशित है ।

आगम की दृष्टि से जान पड़ता है कि वे समयाचार-सम्मत तान्त्रिक मत के पोषक थे । उनकी 'सुभगोदय-स्तुति' प्राचीन स्तुतियों में प्रधान है । इस पर बहुत सी टीकायें थीं । प्रसिद्धि के अनुसार इस पर शंकर ने भी टीका लिखी थी । इनकी एक रचना 'श्रीविद्यारत्नसूत्र' है, इस पर भी बहुत सी टीकायें हैं । सुना जाता है कि गौडपाद ने उत्तर-गीता की तरह ही देवीमाहात्म्य की भाष्य-रचना भी की थी । देवी-माहात्म्य की टीका का नाम चिदानन्दकमल (?) है । इसके लेखक तान्त्रिक नाम से परिचित गौडपाद हैं, यह भी परमहंस परिव्राजकाचार्य और अद्वैत विद्या में निष्णात थे ।

भगवान् शंकराचार्य के विषय में चार प्राचीन ग्रन्थों से कुछ विवरणों का संग्रह किया गया है, जिनके समालोचन से उनके विषय में वैदिकत्व, तान्त्रिकत्व आदि आरोपणों का निर्धारण हो सकेगा ।

(१) प्रथम ग्रन्थ का नाम **श्रीक्रमोत्तम** हैं इसका निर्माण-काल प्राय: चार सौ पचास वर्ष पूर्व है । इस ग्रन्थ में शंकर की एक गुरु-परम्परा दी गयी है, उससे पता चलता है कि आदि गुरु शिव से लेकर वशिष्ठ, शक्ति, पराशर, व्यास, शुकदेव, गौडपाद, गोविन्दपाद और शंकर का क्रम है । इसके अनुसार शंकर के शिष्य विश्वदेव थे, उनके बाद बोधघन, ग्रन्थकार मल्लिकार्जुन तक का क्रम है । इस ग्रन्थ का विषय श्रीविद्या है ।

(२) द्वितीय ग्रन्थ है – **सुमुखि पूजा-पद्धति** । इस ग्रन्थ का विषय मातंगीपूजा हैं । यह ग्रन्थ सुन्दरानन्दनाथ के शिष्य शंकर की रचना है । इस ग्रन्थ में ऊर्ध्वतम शिव से गोविन्दपाद तक का क्रम एक समान दिखाई पड़ता है, उसके बाद शंकर । परन्तु शंकर के अनन्तर पहले हैं बोधघन और उसके बाद ज्ञानघन; इस प्रकार परम्परा का क्रम भारती तीर्थ तक अवतीर्ण हुआ है ।

(३) तृतीय ग्रन्थ है – **श्रीविद्यार्णव**[१] । यह ग्रन्थ संप्रति प्रसिद्ध है । इससे जान पड़ता है कि शंकर के १४ शिष्य थे, ५ भिक्षु तथा ९ गृहस्थ ।

(४) चौथा ग्रन्थ है—**भुवनेश्वरी-रहस्य** । पृथ्वीधर शंकर के शिष्य, गोविन्दपाद के प्रशिष्य और गौडपाद के वृद्धप्रशिष्य थे ।

इन सब के परिशीलन से ज्ञात होता है कि शंकर श्रीविद्या के अतिरिक्त मातंगी और श्रीभुवनेश्वरी के भी उपदेष्टा थे । आशा है, ऐतिहासिक विद्वान् इस विषय में गवेषणा करेंगे ।

एक बात और भी है शंकर को शिष्य कोटि में वेदान्त प्रस्थान के जो आचार्य पद्मपाद हैं, जिन्होंने पञ्चपादिका की रचना की थी, क्या उन्होंने ही शंकर कृत **प्रपञ्चसार** पर टीका भी लिखी थी ? कोई-कोई प्राचीन आचार्य इस पर विश्वास करते

---

१. यह तीन भागों में प्रकाशित है ।

हैं, किन्तु वर्तमान पण्डितगण इस पर संशय करते हैं । श्री शंकर की तान्त्रिक रचनाओं में प्रपञ्चसार प्रधान माना जाता है, उसके बाद **सौन्दर्य-लहरी** प्रभृति को । आनन्द-लहरी की सौभाग्य-वर्धिनी टीका में श्री शंकर कृत एक 'क्रम-स्तुति' की बात मिलती है, जिसमें एक प्रसिद्ध श्लोक है, जिसका तात्पर्य है कि वेद के अनुसार माया-बीज ही भगवती पराशक्ति का नाम है और यही पराशक्ति जगन्माता त्रिपुरा और त्रियोनि-रूपा है । अभिनवगुप्त की **परात्रिंशिका** में क्रमस्तोत्र की जो बात कही गयी है, वह विचारणीय है कि क्या वह शङ्कराचार्य कृत क्रम-स्तोत्र तो नहीं है ?

### तान्त्रिक सम्प्रदायों का मार्मिक साम्य

तान्त्रिक-संस्कृति में मूलत: साम्य रहने पर भी देश-काल और क्षेत्र-भेद से उसमें विभिन्न सम्प्रदायों का आविर्भाव हुआ है । इस प्रकार का भेद साधकों के प्रकृति-गत भेद के अनुरोध से स्वभावत: ही होता हैं । भावी पीढ़ी के ऐतिहासिक विद्वान् जब भिन्न तान्त्रिक साम्प्रदायों के इतिहास का संकलन करेंगे और गहराई से उसका विश्लेषण करेंगे तो इस निष्कर्ष पर पहुँच सकेंगे कि यद्यपि भिन्न-भिन्न तान्त्रिक सम्प्रदायों में आपातत: वैषम्य प्रतिभासित हो रहा है किन्तु उनमें निगूढ रूप से मार्मिक साम्य है ।

संख्या में तान्त्रिक सम्प्रदाय कितने आविर्भूत हुए और पश्चात्-काल में कितने विलुप्त हुए यह कहना कठिन है । उपास्य-भेद के कारण उपासना-प्रक्रियाओं में भेद तथा आचारादि-भेद होते हैं, साधारणतया पार्थक्य का यही कारण है । **१. शैव, २. शाक्त, ३. गाणपत्य** ये तो सर्वत्र ही प्रसिद्ध हैं । इन सम्प्रदायों के भी अनेकानेक अवान्तर भेद हैं । शैव तथा शैव-शाक्त-मिश्र सम्प्रदायों में कुछ के निम्नलिखित उल्लेखनीय नाम हैं-सिद्धान्त शैव, वीरशैव अथवा जंगम शैव, रौद्र, पाशुपत, कापालिक अथवा सोम, वाम, भैरव आदि । अद्वैतदृष्टि से शैवसम्प्रदाय में त्रिक अथवा प्रत्यभिज्ञा, स्पन्द प्रभृति विभाग हैं । अद्वैत-मत में भी शक्ति की प्रधानता मानने पर स्पन्द, महार्थ, क्रम इत्यादि भेद अनुभूत होते हैं । दश शिवागम और अष्टादश रुद्रागम तो सर्वप्रसिद्ध ही हैं । इनमें भी परस्पर किंचित्-किंचित् भेद नहीं है यह नहीं कहा जा सकता । द्वैत-मत में कोई कट्टर द्वैत, कोई द्वैताद्वैत और कोई शुद्धाद्वैतवादी है । इनमें किसी सम्प्रदाय को भेदवादी, किसी को शिव-साम्यवादी और किसी को शिखा-संक्रान्तिवादी कहते हैं । काश्मीर का त्रिक या शिवाद्वैतवाद अद्वैतस्वरूप से आविष्ट है । शाक्तों में उत्तरकौल प्रभृति भी ऐसे ही हैं ।

किसी समय भारतवर्ष में **पाशुपत संस्कृति** का व्यापक विस्तार हुआ था । न्यायवार्तिककार उद्योतकर संभवत: पाशुपत रहे और **न्यायभूषणकार भासर्वज्ञ** तो पाशुपत थे ही । इनकी बनाई **गण-कारिका** आकार में यद्यपि छोटी है किन्तु पाशुपतदर्शन के विशिष्ट ग्रन्थों में इसकी गणना है ।

**लकुलीश पाशुपत** की भी बात सुनने में आती है । यह पाशुपतदर्शन पञ्चार्थवाद-दर्शन तथा पञ्चार्थलाकुलाम्नाय नाम से विख्यात था । प्राचीन पाशुपत सूत्रों पर **राशीकर** का भाष्य था, वर्तमान समय में दक्षिण से इस पर **कौण्डिन्य—भाष्य** का

प्रकाशन हुआ है । लाकुल—मत वास्तव में अत्यन्त प्राचीन है, सुप्रभेद और स्वयम्भू आगमों में लाकुलागमों का उल्लेख दिखाई देता है ।

**महाव्रत-सम्प्रदाय** कापालिक-सम्प्रदाय का ही नामान्तर प्रतीत होता है । **यामुन मुनि** के आगम प्रामाण्य, शिवपुराण तथा आगमपुराण में विभिन्न तान्त्रिक सम्प्रदायों के भेद दिखाये गये हैं । वाचस्पति मिश्र ने चार माहेश्वर सम्प्रदायों के नाम लिये हैं । यह प्रतीत होता है कि श्रीहर्ष ने नैषध (१०, ८८) में समसिद्धान्त नाम से जिसका उल्लिखित है, वह **कापालिक सम्प्रदाय** ही है ।

कपालिक नाम के उदय का कारण नर-कपाल धारण करना बताया जाता है । वस्तुत: यह भी बहिरंग मत ही है । इसका अन्तरंग रहस्य प्रबोध-चन्द्रोदय की प्रकाश नाम की टीका में प्रकट किया गया है । तदनुसार इस सम्प्रदाय के साधक कपालस्थ अर्थात् ब्रह्मरन्ध्र उपलक्षित नरकपालस्थ अमृत या चान्द्रीपान करते थे । इस प्रकार के नामकरण का यही रहस्य है । इन लोगों की धारणा के अनुसार यह अमृतपान है, इसी से लोग महाव्रत की समाप्ति करते थे, यही व्रतपारणा थी । बौद्ध आचार्य हरिवर्मा और असंग के समय में भी कापालिकों के सम्प्रदाय विद्यमान थे । शाबरतन्त्र में १२ कापालिक गुरुओं और उनके १२ शिष्यों के नाम सहित वर्णन मिलते हैं । गुरुओं के नाम हैं – आदिनाथ, अनादि, काल, अमिताभ, कराल, विकराल आदि । शिष्यों के नाम हैं– नागार्जुन, जडभरत, हरिश्चन्द्र, चर्पट आदि । ये सब शिष्य तन्त्र मार्ग के प्रवर्तक रहे हैं । पुराणादि में कापालिक मत के प्रवर्तक धनद या कुबेर का उल्लेख है ।

**कालामुख** तथा **भट्ट** नाम से भी सम्प्रदाय मिलते हैं, किन्तु इनका विशेष विवरण उपलब्ध नहीं है । प्राचीन काल में शाक्तों में भी समयाचार और कौलाचार का भेद विद्यमान था । कुछ लोग समझते हैं कि समयाचार वैदिक मार्ग का सहवर्ती था और गौडपाद, शंकर प्रभृति समयाचार के ही उपासक थे ।

**कौलाचारसंप्रदाय** में कौलों के भीतर भी पूर्व कौल और उत्तर कौल का भेद विद्यमान था । **पूर्व कौल मत** शिव एवं शक्ति, आनन्द-भैरव और आनन्द-भैरवी से परिचित हैं । इस मत में इन दोनों के मध्य शेष-शेषिभाव माना जाता था, किन्तु **उत्तर कौल** के अनुसार शेष—शेषिभाव नहीं हैं । इस मत में सदा शक्ति का ही प्राधान्य स्वीकृत है, शक्ति कभी शेष नहीं होती है; शिव तत्त्व रूप में परिणत हो जाते है और शक्ति तत्त्वातीत ही रहती है । **रुद्रयामल के उत्तरतन्त्र**[1] होने का यही रहस्य हैं – पूर्व कौल शिव और शक्ति के मध्य शेष-शेषिभाव मानते हैं । अत: पूर्व कौल के मत में शेष-शेषिभाव पूर्वतन्त्र का परिचायक होना चाहिए । जब शक्ति कार्यात्मक समग्र प्रपञ्च को अपने में आरोपित करती है तो उसका नाम होता है – कारण, और उसका पारिभाषिक

---

१. **सूक्ष्मतन्त्रानुसारेण कथितं पूर्वसूचितम्** (रुद्र० २८.४८)
(यह सब पूर्वग्रन्थों में सूचित सूक्ष्मतन्त्र के अनुसार वर्णित है ।)

नाम आधार कुण्डलिनी है । कुण्डलिनी के जागरण से शक्ति शेष नहीं रहती । तत्त्व रूप में सदाशिव परिणत हो जाते हैं और शक्ति तत्त्वातीत ही रहती है । यही उत्तरतन्त्र का उत्तरत्व है ।

**कौल मत की आलोचना**

प्राचीन समय से ही कौल-मत की आलोचना हो रही है । कौल मत में ही मानवीय चरम उत्कर्ष की अवधि स्वीकृत होती है । इन लोगों का कहना है कि तपस्या, मन्त्र-साधना प्रभृति से चित्तशुद्धि होने पर ही कौल-ज्ञान धारण करने की मनुष्य में योग्यता आती है । योगिनीहृदय की सेतुबन्धटीका ( पृ० २५) में कहा है –

**पुराकृततपोदानयज्ञतीर्थजपव्रतैः ।**
**शुद्धचित्तस्य शान्तस्य धर्मिणो गुरुसेविनः ॥**
**अतिगुप्तस्य भक्तस्य कौलज्ञानं प्रकाशते ।**

**विज्ञान-भैरव** की टीका में **क्षेमराज** ने कहा है –

**वेदादिभ्यः परं शैवं शैवात् वामं तु दक्षिणम् ।**
**दक्षिणात् परतः कौलं कौलात् परतरं नहि ॥**

किन्तु **शुभागमपञ्चक** के अन्तर्गत **सनत्कुमारसंहिता** में कौल-ज्ञान की निन्दा की गयी है । १. कौलक, २. क्षपणक, ३. दिगम्बर, ४. वामक आदि के सम्प्रदाय बराबर माने गये हैं ।

**शक्तिसंगमतन्त्र** के विभिन्न खण्डों में विभिन्न तान्त्रिक सम्प्रदायों के यत्किञ्चित् विवरण मिलते हैं । बौद्ध तथा जैन तन्त्रों के विषय में भी बहुत कुछ कहना था, किन्तु यहाँ संभव नहीं होगा और रुद्रयामल के प्रसंग में असंगत भी है । यद्यपि बुद्ध की चर्चा रुद्रयामल के १७ वें अध्याय में आयी है ।

**बृहत्तर भारत में तान्त्रिक सम्प्रदाय**

बृहत्तर भारत में किसी समय में भारतवर्ष के एक प्रान्त से दूसरे प्रान्तों तक और देश से बाहर भी तन्त्रों का व्यापक विस्तार हुआ था । तन्त्रों में **कादि और हादि मत** ५६ प्रदेशों में प्रचलित थे । इन दोनों मतों की स्थानसूचियों को परस्पर मिलाने पर पता चलता है कि किसी-किसी प्रदेश में कादि-हादि दोनों मत प्रचलित थे । ये सब देश भारतवर्ष के चारों ओर और मध्यभाग में अवस्थित हैं यथा—( १ ) पूर्व में अंग, वंग, कलिंग, विदेह, कामरूप, उत्कल, मगध, गौड, सिलहट्ट, कैकट आदि; ( २ ) दक्षिण में—केरल, द्रविण, तैलङ्ग, मलयाद्रि, चोल, सिंहल आदि; ( ३ ) पश्चिम में–सौराष्ट्र, आभीर, कोंकण, लाट, मत्स्य, सैन्धव, आदि; ( ४ ) उत्तर में–काश्मीर, शौरसेन, किरात, कोशल आदि; ( ५ ) मध्य में–महाराष्ट्र विदर्भ, मालव, आवन्तक आदि । ( ६ ) भारत के बाहर हैं—वाह्लीक, कम्बोज, भोट, चीन, महाचीन, नेपाल, हूण, कैकय, मद्र, यवन आदि ।

कादि या हादि दोनों मतों में नाना प्रकार के अवान्तर विभाग भी थे । तन्त्र-विस्तार का जो यत्किञ्चित् परिचय दिया गया है, उससे ज्ञात होता है कि भारतवर्ष के प्रायः सभी क्षेत्रों में वैदिक-संस्कृति के समानान्तर तान्त्रिक संस्कृति का विस्तार भी था । कभी - कभी इसकी स्वतन्त्र पृथक् सत्ता थी । कभी तटस्थ रूप में और कभी अंगीभूत रूप में । कभी-कभी तो प्रतिकूल रूप में भी इस संस्कृति का प्रचार हुआ । किन्तु सदा और सर्वत्र यह भारतीय संस्कृति के अंश में ही परिगणित होता था । भारतवर्ष के बाहर पूर्व तथा पश्चिम में भारतीय संस्कृति का प्रभाव फैला हुआ था । वह केवल बौद्ध संस्कृति के स्रोत से ही नहीं, ब्राह्मण्य-संस्कृति की धाराओं से भी । प्रायः १२ सौ वर्ष पूर्व जयवर्मा द्वितीय के राज्य काल में कम्बोज अथवा कम्बोडिया में भारतवर्ष से तन्त्र-ग्रन्थ पहुँचे थे । ये तन्त्र बौद्ध-तन्त्र नहीं थे, अपितु ब्राह्मण-तन्त्र थे, इन्हें शिवागम कहा जा सकता है । इन ग्रन्थों के नाम हैं—( १ ) नयोत्तर ( २ ) शिरश्च्छेद ( ३ ) विनय-शीख और ( ४ ) सम्मोह । ऐतिहासिकों ने प्रमाणित किया है कि नयोत्तर संभवतः निःश्वास-संहिता के अन्तर्गत 'नय' है और उत्तर सूत्र के साथ अभिन्न है । अष्टम शतक का लिखा **निःश्वासतत्त्वसंहिता** गुप्त लिपि में दरबार पुस्तकालय नेपाल में अभी भी उपलब्ध है । ये ग्रन्थ प्रायः षष्ठ या सप्तम शतक के माने जाते हैं । प्रतीत होता है कि **शिरश्छेद-तन्त्र** जयद्रथयामल का ही नामान्तर है । जयद्रथयामल की एक प्रति नेपाल दरबार पुस्तकालय में है ।[१] विनयशीख को कोई कोई जयद्रथयामल का परिशिष्ट मानते हैं । **सम्मोहन-तन्त्र** भी इसी प्रकार से परिशिष्ट ही माना जाता है । यह प्रचलित सम्मोहन-तन्त्र का प्राचीन रूप है ।

जैसे भारत से तन्त्र या तान्त्रिक-संस्कृति के बाहर जाने की बात कही गयी है, इसी प्रकार बाहर से भी किन्हीं तन्त्रों का भारत में आने का विवरण सुना जाता है । इस विषय में **कुब्जिका-तन्त्र** का नाम लिया जा सकता है । वशिष्ठ के उपाख्यान के प्रसंग में चीन अथवा महाचीन से भारत में उपासना-क्रम के आने की किंवदन्ती सुनी जाती है ।[२] तारा, एकजटा तथा नीलसरस्वती से अभिन्न है । तारातन्त्र नामक ग्रन्थ में संक्षिप्त विवरण निर्दिष्ट है ।

पहले जो बात कम्बोज के विषय में कही गयी है, वह केवल कम्बोज ही नहीं, निकटवर्ती देशों में भी लागू है । देवराज नाम से शिव की उपासना तथा विभिन्न प्रकार की शक्तियों की उपासना भारतवर्ष से बाहर जाकर प्रचलित हुई । इन देव-देवियों के नाम हैं – भगवती, महादेवी, उमा, पार्वती, महाकाली, महिषमर्दिनी, पाशुपत भैरव आदि-आदि । चीनी भाषा में लिखित प्राचीन इतिहासों से इसका पूर्ण विवरण जाना जा सकता है । इस दिशा में आन्ध्र हिस्टारिकल सोसाइटी थोड़ा - बहुत कार्य कर रही है।

---

१. सम्प्रति काशी में नारद घाट पर रहने वाले इंग्लैंड के विद्वान् मार्क डिसकास्की जयद्रथयामल का सम्पादन कर रहे हैं ।

२. द्र०. रुद्रयामल के १७ वें अध्याय १०६ से १६१ श्लोक ।

अब कुछ **तन्त्र-पीठ, विद्या-पीठ, मन्त्र-पीठ** आदि के सम्बन्ध में भी विवेचन करना चाहिए । १ कामकोटि, २. जालन्धर, ३. पूर्णगिरि तथा ४. उड्डियान इन चतुष्पीठों के सम्बन्ध में कुछ परिचय लोगों को ज्ञात है । **कामह्रद** के साथ **मत्स्येन्द्रनाथ** का सम्बन्ध था, जालन्धर-पीठ के साथ अभिनवगुप्त के गुरु **शम्भुनाथ** का सम्बन्ध था, जो आजकल ज्योतिर्लिङ्ग का स्थान माना जाता है । ये सभी प्राचीनकाल में विद्या-क्रेन्द्र अथवा पीठ स्थान में परिगणित थे । इनमें **श्रीशैल** या श्रीपर्वत प्रधान था । प्रसिद्धि है कि स्वयं **नागार्जुन** भी अन्तिम समय में यही तिरोहित हुए । विभिन्न तान्त्रिक विद्याओं की साधना, उसका प्रत्यक्षीकरण तथा योग्य आधार में अर्पण इन सभी पीठों में होता था । परवर्तीकाल में बौद्ध लोगों के द्वारा नालन्दा, विक्रमशील, उदन्तपुरी प्रभृति स्थानों में इन प्राचीन पीठों का अनुवर्तन किया गया । **तक्षशिला** का नाम तो सर्वत्र प्रसिद्ध ही है । सम्पूर्ण भारत देश में ४९ या ५० पीठ हैं जिनका विस्तार से विवरण तन्त्र-शास्त्रों में उपलब्ध होता है । इस विषय पर **डा० डी० सी० सरकार** ने कुछ आलोचना की है । पीठ-तत्त्व का रहस्य अति गम्भीर है । वास्तव में **पीठ का तात्पर्य है—वह स्थान है जहाँ शक्ति जागृत हैं** और जहाँ मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार आदि का विषय अलिङ्ग परमतत्त्व ज्योति रूप है ।

देह में भी चतुष्पीठ माने जाते है, अम्बिका और शान्ता शक्तियों का सामरस्य जहाँ है, वह प्रधान पीठ है, वहाँ अलिङ्ग अव्यक्त महाप्रकाश परम ज्योति रूप से अभिव्यक्त होता है । इस पीठ का पारिभाषिक नाम है–परावाक् । इसी प्रकार जहाँ इच्छा, ज्ञान, क्रिया तथा वामा, ज्येष्ठा एवं रौद्री शक्तियों का सामरस्य हुआ है, अस्तु, रहस्य-विस्तार यहाँ अनावश्यक है ।

अब तक जो कुछ कहा गया है, वह तान्त्रिक-संस्कृति के बाह्य-अंगों की एक लघु चित्र-छाया है, मात्र विहङ्गावलोकन है, किन्तु स्मरण रखना चाहिए कि संस्कृति का महत्त्व उसके बाह्य अवयवों के चयन तथा आडम्बरों पर निर्भर नहीं है । संस्कृति के महत्त्व का परिचायक है——मानव आत्मा की महनीयता का आदर्श-प्रदर्शन । जिस संस्कृति में आत्मा का स्वरूप-स्वातन्त्र्य और सामर्थ्य की अतिशयता जितनी अधिक व्यक्त हुई, उस संस्कृति का गौरव उतना अधिक मानना होगा । वैदिक संस्कृति के प्रतिनिधि के रूप में आर्य ऋषियों ने यह गाया था ——

**शृण्वन्तु विश्वे अमृतस्य पुत्राः आ ये धामानि दिव्यानि तस्थुः ॥** (ऋ० १०.१३.१)
**वेदाहमेतं पुरुषं महान्तम्, आदित्यवर्णं तमसः परस्तात् ॥** (वाज० ३१.१८)

मानव आत्मा ही वह महान् आदित्यवर्ण पुरुष है, जो ज्ञान-भेद या अपरोक्षानुभव कर अतिमृत्यु-अवस्था का लाभ करता है ।

तान्त्रिक-संस्कृति का निर्णय भी इसी मान-दण्ड से करना होगा । आत्मा का स्वरूप-गत और सामर्थ्य-गत पूर्णता का आदर्श ही इसके महत्त्व को प्रकट करता है । आगम शास्त्रों में इसका स्पष्ट निर्देश है कि यद्यपि आत्मा स्वरूपतः नित्यशुद्ध है, किन्तु

उसकी अप्रबुद्ध अवस्था श्रेष्ठ है । अप्रबुद्ध अवस्था के चित् स्वरूप होने पर भी चेतन न होने के कारण वह अचित् कल्प ही है । विमर्शहीन चित् या प्रकाश चित् होने पर भी अचित् के ही सदृश है, प्रकाश होने पर अप्रकाशवत्, शिव होने पर भी शववत् है । इसीलिए **भर्तृहरि** ने कहा है –

**वाग्रूपता चेदुत्क्रामेत् अवबोधस्य शाश्वती ।**
**न प्रकाशः प्रकाशेत सा हि प्रत्यवमर्शिनी ।।**[१]

( वाक्यपदीय १.१२४ )

इसीलिए आणव-मल को आदि मल माना जाता है और उसके अपनयन न होने से चित्स्वरूप अवस्था को शिवत्व-हीन पशु-कल्प अवस्था कहते हैं । उस समय आत्मा साञ्जन न होते हुए भी निरञ्जन पशुमात्र है ।

इसी आधार पर तान्त्रिक-संस्कृति की उदात्त घोषणा यह है कि मनुष्य के सुप्त रहने से काम नहीं चलेगा, उसे जागना चाहिए––

**प्रबुद्धः सर्वदा तिष्ठेत् ।**

मानव-जीवन का लक्ष्य जिस पूर्णत्व को माना जाता है, उसकी उपलब्धि के लिए सबसे पहले आवश्यक है––अनादि निद्रा से जागना अर्थात् प्रबोधन, उसके बाद आत्मा की क्रमिक ऊर्ध्व-गति मार्ग से परम शिव या परा संवित् या परा सत्ता का साक्षात्कार करना और यही **रुद्रयामल** का उद्देश्य है ।

### योग और आत्मसाक्षात्कार

मनुष्य को जागना होगा, यह पहली बात है, किन्तु यह अत्यन्त कठिन व्यापार है । साधारण दृष्टि से जितनी आत्माओं की ओर दृष्टि जाती है तो देखते हैं वे सभी सुप्त हैं, निद्रा में डूबे हैं । चाहे वे कर्मरत हों, ज्ञानी हों, चाहे किसी अन्य ही भूमि के हों, किन्तु उनमें अधिकांशतः आत्म-विमर्श नहीं है । मानव आत्मा जब अपनी विशुद्ध स्थिति में अवस्थित रहता है, तो वह अनवच्छिन्न चैतन्य शिव से अभिन्न रहता है । अशुद्ध अवस्था में चैतन्य का अवच्छेद रहता है, इसीलिए उस समय वह ग्राहक रूप में अर्थात् परिमित 'अहम्' के रूप में खण्ड प्रमाता बनकर अभिव्यक्त होता है । खण्ड प्रमाता के समक्ष अन्य सब प्रमेय एवं ग्राह्य रूप में प्रतीत होते हैं । ग्राहक आत्मा अपने से पृथक् ग्राह्य-सत्ता को इदं रूपेण देखता है । चैतन्य को अवच्छिन्नता की प्रतीति ग्राह्य की ओर आत्मा की उन्मुखता से होती है । पिण्ड-विशेष से सम्बन्ध रहने के कारण दूसरे के साथ अहन्ता या अभिमान अपूर्ण है । परन्तु पूर्णत्व की अवस्था में अनाश्रित शिव

---

1. If it is denied that the permanent stuff of knowledge is speech, then that light ( namely knowledge ) will not shine ( in the form of a recollection ). It is speech ( i.e. words ) which makes recollection possible.

से लेकर पृथ्वी पर्यन्त ३६ तत्त्वात्मक समग्र विश्व ही उनका रूप या शरीर बन जाता है । अपूर्ण अहं को पूर्णता का लाभ मिलना चाहिए, यही आत्मा का परम जागरण है, इसे परम लक्ष्य के रूप में अद्वैत साधना ही संकेत करती है ।

अनवच्छिन्न चैतन्य में नियत विशेष रूपों का भान नहीं होता । यदि हो, तब उस अवस्था को अनवच्छिन्न न मानकर उसे ग्राहक कोटि में ही निविष्ट करना चाहिए । पूर्णत्व का भान होता है - अखण्ड सामान्य-सत्ता के रूप से । इस सामान्यात्मक महासत्ता का भान सविशेष और निर्विशेष उभय रूप से हो सकता है । सर्वातीत रिक्त-रूप 'भा' मात्र है और पूर्ण-रूप सर्वात्मक 'भा' है । 'भा' स्वरूपता उभयत्र ही विद्यमान है । इस सामान्य-सत्ता का भान ही 'स्वभाव' शब्द से बोधित होता है । वस्तुत: यह बहु के भीतर एक का अनुसन्धान है । ग्राहक आत्मा को पहले जो प्रतिनियत दर्शन होता था, वह इस अवस्था में कट जाता है, निवृत्त हो जाता है । इस प्रकार क्रमश: अनवच्छिन्न चैतन्य की ओर प्रगति होती जाती है ।

आत्मा जब तक सुप्त रहता है, अर्थात् जब तक कुण्डलिनी प्रबुद्ध-शक्ति नहीं बनती, तब तक उसका स्तर-भेद स्वाभाविक रूप से बना रहता है । उस समय उसकी अस्मिता योग्यता के तारतम्यानुसार देह, प्राण, इन्द्रिय अथवा शून्य या माया में क्रिया करती रहती है । यह स्मरण रखना चाहिए कि यह अस्मि-भाव वास्तविक संवित् का है, ग्राहक का नहीं है । पदों की बहुत संख्या है, इसका विस्तार-क्षेत्र भी अनाश्रित से लेकर पृथ्वी पर्यन्त है । किन्तु ये किसी पद के धर्म नहीं है, प्रत्युत चिति के धर्म हैं । किसी भी पद में उसकी धारणा हो सकती है, धारणा का अभिप्राय है—दृढ अभिनिवेश । इसके प्रभा के कारण इच्छा-मात्र से क्रियान्त उद्‌भव हो सकता है ।

शुद्ध आत्मा का अस्मिता-जन्य जो अभिनिवेश है, वह शुद्ध अवस्था में विश्व में सर्वत्र ही विद्यमान है, क्योंकि शुद्ध आत्मा ग्राहक नहीं है यह पहले ही कहा गया है । बिन्दु से देह पर्यन्त विभिन्न स्थितियों में यह सर्वत्र ही व्यापक है, किन्तु व्याप्त रहने पर भी सर्वत्र ही विकास नहीं है, क्योंकि वह भावना-सापेक्ष है । जिसको कर्तृत्व, ईश्वर या स्वातन्त्र्य कहा जाता है, वह अहन्ता का विकास छोड़कर अन्य कुछ नहीं है । इसे ही तान्त्रिक सिद्ध गण चित्स्वरूपता कहते हैं । जितने प्रकार की सिद्धियाँ हैं, वे सब अहन्ता से ही अनुप्राणित हैं ।

तान्त्रिक-योग या ज्ञान-साधना का लक्ष्य सुप्त आत्मा को जागृत करना है । जिन आत्माओं से हम लोग परिचित हैं, वे प्राय: सुप्त हैं, क्योंकि इनकी दृष्टि से चिद् अचित् परस्पर विलक्षण हैं । सुप्त आत्मा की दृष्टि से ग्राहक चिद्रूप है और ग्राह्य अचिद्रूप । समग्र विश्व अखण्ड प्रकाश लोक है और आत्मा के ही अन्त: स्थित है । फिर भी सुप्त आत्माएँ उन्हें अपने बाहर समझती हैं । यह सुप्त आत्मा ही संसारी आत्मा है जिससे हम लोग परिचित हैं ।

आत्मा की सुप्ति भंग होने के साथ-साथ इस स्थिति में भी परिवर्तन होने लगता है, और यह शुद्ध विद्या के प्रभाव से होता है । इन आत्माओं की तात्कालिक

अवस्था को ठीक-ठीक न सुप्ति और न जागरण ही कहा जाता है । यह अवस्था दोनों के बीच की कही जा सकती है । उस समय सुप्तिजनित-भेद की प्रतीति रहती है, किन्तु जागरण का अभेद भी प्रतीत होता रहता है । इन लोगों का संसार नहीं रहता, किन्तु संसार का संस्कार रह जाता है । इन लोगों की स्थिति न भव की और न उद्भव की कही जा सकती है, किसी अंश में यह **पातञ्जल दर्शन** के संप्रज्ञात समाधि के अनुरूप है, क्योंकि उस दशा में अविवेक रह जाता है । इसके बाद शुद्ध चित् का प्रकाश होता है, जो किसी अंश में पातञ्जल मार्ग के विवेकख्याति के सदृश है । यह स्वप्नवत् अवस्था है, न ठीक सुप्ति है और न ठीक जाग्रत् । इसीलिए इसे ठीक-ठीक प्रबुद्ध अवस्था नहीं कहा जा सकता । यहाँ यह स्मरण अवश्य रखना चाहिए कि इस अवस्था में कर्म-क्षय सिद्ध हो चुका है । इसलिए एक दृष्टि से इन आत्माओं को मुक्त भी किया जा सकता है । फिर भी तान्त्रिक दृष्टि से इन्हें मुक्त नहीं कहा जा सकता । तान्त्रिक परिभाषा में ये आत्माएँ **रुद्राणु** नाम से अभिहित होती हैं और **पशु कोटि** में गिनी जाती है । हाँ, ये आत्माएँ अवश्य ही संवित् मार्ग के सिद्धान्त-ग्रहण का अधिकार प्राप्त कर लेती हैं ।

इसके बाद ही यथार्थ जागरण की सूचना मिलती है । उस समय प्रमाता वस्तुतः प्रबुद्ध हो जाता है, इसमें भेद दृष्टि नहीं रहती, किन्तु साथ-साथ भेद और अभेद दोनों के संस्कार रहते हैं । इस अवस्था में भी इंदरूपेण जडावस्था की प्रतीति रहती हैं । ये सभी आत्माएँ समग्र जगत् को अपने शरीर के सदृश अनुभव करती हैं । किसी प्रकार यह अवस्था ईश्वर के अनुरूप है, इसके भीतर अधिकाधिक वैचित्र्य है जो स्वानुभव-संवेद्य है ।

इसके बाद जागरण और भी स्पष्टरूप से होता है । उस समय प्रबुद्ध 'भा' की वृद्धि होती है और उसके प्रभाव से इंद-प्रतीति-वेद्य-प्रमेय अहं-रूप-आत्मस्वरूप में निमग्न होकर निमिषवत् प्रतीत होता है । इतना होने पर भी यह सुप्रबुद्ध अवस्था नहीं है; यद्यपि प्रबुद्ध अवस्था से उत्कृष्ट अवश्य है । तान्त्रिक योगी गण इन आत्माओं को उद्भवी नाम से आख्यात करते हैं । ये सभी आत्माएँ अभेद-प्रतिपत्ति अथवा कैवल्य-प्राप्ति के द्वारा अहमात्मक-स्वरूप में निमग्न रहती हैं, यहाँ भी इदन्ता रहती है, किन्तु वह अहन्ता से आच्छादित रहने के कारण अस्फुट रहती है । इस अवस्था को किसी अंश में सदाशिव के अनुरूप माना जा सकता है । किन्तु यह भी पूर्णत्व नहीं है।

**उन्मेष एवं निमेषावस्था**

इतने बड़े दीर्घमार्ग के अतिक्रमण करने पर वास्तव-पूर्णता का उदय होता है, किन्तु उदय-मात्र होता है, उसका स्थायित्व नहीं रहता; क्योंकि उस समय भी उन्मेष निमेष का व्यापार चलता रहता है । इस व्यापार के प्रभाव से स्थिति रहती है ईश्वर के सदृश । उस समय **उन्मेष** विद्यमान रहता है, और किसी समय उसकी स्थिति रहती है सदाशिव के सदृश, जब उसमें **निमेष** विद्यमान रहता है । इन दोनों ही अवस्थाओं में सभी समय महाप्रकाश अनावृत रहता है । शिवादि-धरान्त विश्व का भान कभी रहता

है, कभी नहीं रहता । जब विश्व का भान रहता है, तब प्रकाशात्मक रूप से ही उन्मेष रहता हैं और जब नहीं रहता तब प्रकाशात्मक रूप से ही निमेष रहता है, इसके बाद पूर्णता को स्थायित्व प्राप्त होता हैं ।

**उन्मनी अवस्था** – वस्तुत: पूर्णत्व का स्फुरण बताया गया है । वह पूर्णत्व होते हुए भी स्थायी नहीं हो सका, क्योंकि उसके साथ मन का सम्बन्ध था । मन के रहने के समय उसके सम्बन्ध से उन्मेष होता है और मन के निमग्न हो जाने पर मन का सम्बन्ध न रहने से निमेष रहता हैं । मन के रहने के कारण ही उन्मेष या निमेष की संभावना बनी हुई थी । उसके बाद मन भी उत्क्रान्त हो जाता हैं इस अवस्था में उन्मनी अवस्था का आविर्भाव हो जाता है, और उसके प्रभाव से पूर्णत्व सिद्ध हो जाता है । इसे ही आगमवित् सुप्रबुद्ध अवस्था के रूप में गणना करते हैं । इस अवस्था में आत्मा का जागरण पूर्ण हुआ यह कहा जा सकता है । इस समय इच्छामात्र विभूति की सिद्धि या आविर्भाव होता है ।

**सिद्धि के रहस्य** के संबंध में भी कुछ विवेचन करना चाहिए । यह स्मरण रखना होगा कि तत्त्व और अर्थ दोनों में किसी एक का आश्रय करके ही सिद्धि का उदय हो सकता है । जागतिक दृष्टि से जाग्रत् के प्रत्येक पदार्थ का कोई विशिष्ट क्रियाकारित्व है, योगी गण संयम के द्वारा तत्तद् अर्थों से भिन्न-भिन्न कर्म संपादन कर सकते हैं ।

तत्त्वमूलक सिद्धि के दो प्रकार हैं १. परा तथा २. अपरा । पातञ्जल योग में भी तत्त्व-त्रय के आधार पर सिद्धियों का विवरण मिलता है । अर्थ विशेष में आत्म-भावना करके योगी तद्रूप होते हैं और उस कार्य का संपादन करते हैं । जो देवता जिस अर्थ का संपादन करता है योगी उस देवभाव में अहंभाव करके उस अर्थ का संपादन उस देवता से कर लेता है । इसका तात्पर्य यह हुआ कि किसी तत्त्व में अहन्ता का अभिनिवेश करने पर तदनुरूप सिद्धि का उदय हो सकता है । माया पर्यन्त ३१ तत्त्वों का अवलम्बन करके इसी प्रकार की सिद्धियाँ की जाती हैं । इन सिद्धियों का नामान्तर **गुहा-सिद्धि** है, 'गुहा' माया का ही पर्याय है । मायातीत शुद्ध विद्या अथवा सरस्वती का आश्रय करके जिन सिद्धियों का उदय होता है उनका नाम तत्त्वमूलक परा-सिद्धि है । लौकिक कार्यो की सिद्धि के लिए अपरा-सिद्धियाँ की जाती हैं ।

ये परा एवं अपरा सिद्धियाँ खण्ड सिद्धियाँ ही हैं । महासिद्धि नहीं । **महासिद्धि** इनसे भी उत्कृष्ट है । ये दो प्रकार की है – एक सकलीकरण और अन्तिम महासिद्धि जिससे शिवत्व लाभ करते हैं । सकलीकरण की अवस्था में योगी को पहले भीषण ज्वलन का अनुभव होता है, उसके बाद ही आती है शान्त स्निग्ध शीतलता । जिस समय कालाग्नि योगी के देह में अवस्थित सभी पाशों को दग्ध करता है, उस समय षडध्वजा का दाह हो जाता है । उसी अवस्था में भीषण ताप का अनुभव होता है । योगी अपने शरीर में इस ताप का अनुभव करता है । इसके बाद स्निग्ध अमृत रस से मानों योगी की सकल सत्ता आप्लावित हो जाती है । इसी समय योगी पूर्णतया इष्टदेवता का

साक्षात्कार लाभ करते हैं । उस समय योगी शोधित अध्वा या समग्र विश्व का अनुग्राहक बन जाता है, यह जो अमृत-प्लावन है इसी का नाम 'पूर्णाभिषेक' है । योगी इस अवस्था में प्रतिष्ठित होकर जगद्-गुरु पद में अधिष्ठित होते हैं । इस प्रकार का पूर्णत्व प्राप्त करने पर भी उसे भी अतिक्रम करके उठना पड़ता है क्योंकि यह अपूर्ण स्थिति है । इसके बाद यथार्थत: पूर्ण ख्याति का उदय होता है । उसी का नाम शिवत्व या परम शिव की अवस्था है । यही वास्तविक पूर्णत्व है, इस अवस्था में पूर्णस्वातन्त्र्य का आविर्भाव होता है । इस अवस्था में इच्छा-मात्र से भुवन-रचना का अर्थात् विश्व-रचना के अधिकार की प्राप्ति होती है, पञ्चकृत्यकारित्व का आविर्भाव भी इसी समय होता है ।

बौद्धशास्त्र में सुखावती की रचना अमिताभ बुद्ध के द्वारा हुई थी, कहा जाता है कि यह इसी स्थिति के अनुरूप व्यापार है । **विश्वामित्र** प्रभृतियों की जगद् रचना का विवरण-प्रकार भी शास्त्र में परिचित है । तान्त्रिक अध्यात्म संस्कृति का लक्ष्य इसी परिपूर्ण अवस्था को प्राप्त करना है, केवल मात्र स्वर्गादि ऊर्ध्व लोक तथा लोकान्तरों में गति या कैवल्य अथवा निरञ्जन भाव की प्राप्ति अथवा मायातीत अधिकारी पद का लाभ मात्र नहीं है । मनुष्य-मात्र की आत्मा में इस अवस्था की प्राप्ति की स्वरूप-योग्यता है । इस प्रकार यह तान्त्रिक-संस्कृति का अवदान तुच्छ नहीं समझा जा सकता है ।

**रुद्रयामल और अष्टाङ्गयोग** — बिना यौगिक क्रियाओं के शरीर शुद्ध नहीं होता है और बिना शरीर शुद्धि के कुण्डलिनी जागरण या लय योग असम्भव है । अत: रुद्रयामल के २३वें से लेकर २७ पटलों में संक्षिप्त रूप से अष्टाङ्ग योगगत प्राणायाम की चर्चा की गई है । इनका विस्तृत विवरण होना अत्यन्त आवश्यक है । इनमें भी सर्वप्रथम हमें प्राणवायु (जिससे शरीर संचालित है) को समझना चाहिए क्योंकि प्राणायाम के द्वारा योगी योग में प्रवेश करता है ।

**प्राणायाम की प्रक्रिया**

प्राणायाम का अर्थ है श्वास की गति को कुछ काल के लिये रोक लेना । साधारण स्थिति में श्वासों की चाल दस प्रकार की होती है—पहले श्वास का भीतर जाना, फिर रुकना, फिर बाहर निकलना; फिर रुकना, फिर भीतर जाना, फिर बाहर निकलना इत्यादि । प्राणायाम में श्वास लेने का यह सामान्य क्रम टूट जाता है । श्वास (वायु के भीतर जाने की क्रिया) और प्रश्वास (बाहर जाने की क्रिया) दोनों ही गहरे और लम्बे होते हैं और श्वासों का विराम अर्थात् रुकना तो इतनी अधिक देर तक होता है कि उसके सामने सामान्य स्थिति में हम जितने काल तक रुकते हैं वह तो नहीं के समान और नगण्य ही है । योग की भाषा में श्वास खींचने को 'पूरक', बाहर निकालने को 'रेचक' और रोक रखने को 'कुम्भक' कहते हैं । प्राणायाम कई प्रकार के होते हैं और जितने प्रकार के प्राणायाम हैं, उन सबमें पूरक, रेचक और कुम्भक भी भिन्न-भिन्न प्रकार के होते हैं । पूरक नासिका से करने में हम दाहिने छिद्र का अथवा बायें का अथवा

दोनों का ही उपयोग कर सकते हैं । रेचक दोनों नासारन्ध्रों से अथवा एक से ही करना चाहिये । कुम्भक पूरक के भी पीछे हो सकता है और रेचक के भी, अथवा दोनों के ही पीछे न हो तो भी कोई आपत्ति नहीं । पूरक, कुम्भक और रेचक के इन्हीं भेदों को लेकर प्राणायाम के अनेक प्रकार हो गये हैं ।

पूरक, कुम्भक और रेचक कितनी-कितनी देर तक होना चाहिये, इसका भी हिसाब रखा गया हैं । यह आवश्यक माना गया है कि जितनी देर तक पूरक किया जाय, उससे चौगुना समय कुम्भक में लगाना चाहिये और दूना समय रेचक में अथवा दूसरा हिसाब यह है कि जितना समय पूरक में लगाया जाय उससे दूना कुम्भक में और उतना ही रेचक में लगाया जाय । प्राणायाम की सामान्य प्रक्रिया का दिग्दर्शन कराकर अब हम प्राणायाम सम्बन्धी उन खास बातों पर विचार करेंगे जिनसे हम यह समझ सकेंगे कि प्राणायाम का हमारे शरीर पर कैसा प्रभाव पड़ता है ।

पूरक करते समय जब कि साँस अधिक-से-अधिक गहराई के साथ भीतर खींची जाती है तथा कुम्भक के समय भी, जिसमें बहुधा साँस को भीतर रोकना होता है, आगे की पेट की नसों को सिकोड़कर रखा जाता है । उन्हें कभी फुलाकर आगे की ओर नहीं बढ़ाया जाता । रेचक भी जिसमें साँस को अधिक-से अधिक गहराई के साथ बाहर निकालना होता है, पेट और छाती को जोर से सिकोड़ने से ही बनता है । कुम्भक करते समय मूलबन्ध साधने के लिये तो गुदा को सिकोड़ना पड़ता है और उड्डीयान–बन्ध के लिये पेट को भीतर की ओर खींचा जाता है । प्राणायाम के अभ्यास के लिये कोई-सा उपयुक्त आसन चुन लिया जाता है, जिसमें सुखपूर्वक पालथी मारी जा सके और मेरुदण्ड सीधा रह सके ।

एक विशेष प्रकार का प्राणायाम होता है जिसे भस्त्रि का प्राणायाम कहते हैं । उसके दो भाग होते हैं, जिनमें से दूसरे भाग की प्रक्रिया वही है जो ऊपर कही गयी है । पहले भाग में साँस को जल्दी-जल्दी बाहर निकालना होता है, यहाँ तक कि एक मिनट में २४० बार साँस बाहर आ जाते हैं । योग में एक श्वास की क्रिया होती है जिसे 'कपालभाति' कहते हैं । भस्त्रिका के पहले भाग में ठीक वैसी ही क्रिया की जाती है ।

### प्राणायाम का शरीर पर प्रभाव

सामान्य शरीरविज्ञान में मानवशरीर के अंदर काम करने वाले भिन्न-भिन्न अङ्गसमूह हैं । इन अङ्गसमूहों में प्रधान ये हैं —स्नायुजाल ( Nervous system ), ग्रन्थिसमूह ( Glandular system ), श्वासोपयोगी अङ्गसमूह ( Pespiratory system ) रक्तवाह, अङ्गसमूह ( Digestive system ) । इन सभी पर प्राणायाम का गहरा प्रभाव पड़ता है । मल को बाहर निकालने वाले अङ्गों में हम देखते हैं कि आँतें और गुर्दा तो पेट के अंदर हैं और फेफड़े छाती के अन्दर । साधारण तौर पर साँस लेने में उदर की मांसपेशियाँ क्रमशः ऊपर और नीचे की ओर जाती हैं, जिससे आँतों और गुर्दे में भी निरन्तर हलचल और हलकी-हलकी मालिश होती रहती है । प्राणायाम में

पूरक एवं रेचक तथा कुम्भक करते समय यह हलचल और मालिश और भी स्पष्टरूप से होने लगती है । इससे यदि कहीं रक्त जमा हो गया हो तो इस हलचल के कारण उस पर जोर पड़ने से वह हट सकता है । यही नहीं, आँतों और गुर्दे के व्यापार को नियन्त्रण में रखने वाले स्नायु और मांसपेशियाँ भी सुदृढ़ हो जाती हैं । इस प्रकार आँतों और गुर्दे को प्राणायाम करते समय ही नहीं, बल्कि शेष समय में भी लाभ पहुँचता है । स्नायु और मांसपेशियाँ जो एक बार मजबूत हो जाती हैं, वे फिर चिरकाल तक मजबूत ही बनी रहती हैं और प्राणायाम से अधिक स्वस्थ हो जाने पर आँतें और गुर्दे अपना कार्य और भी सफलता के साथ करने लगते हैं ।

यही हाल फेफड़ों का है । श्वास की क्रिया ठीकर तरह से चलती रहे, इसके लिये आवश्यकता है श्वासोपयोगी मांसपेशियों के सुदृढ़ होने की और फेफड़ों के लचकदार होने की । शारीरिक दृष्टि से प्राणायाम के द्वारा इन मांसपेशियों और फेफड़ों का संस्कार होता है और कार्बनडाई आक्साइड नामक दूषित गैस का भी भली भाँति निराकरण हो जाता है । इस प्रकार प्राणायाम आँतों, गुर्दे तथा फेफड़ों के लिये, जो शरीर से मल को निकाल बाहर करने के तीन प्रधान अङ्ग हैं, बड़ी मूल्यवान् कसरत है ।

आहार का परिपाक करने वाले और रस बनाने वाले अङ्गों पर भी प्राणायाम का अच्छा असर पड़ता है । अन्न-जल के परिपाक में आमाशय, उसके पृष्ठभाग में स्थित Pancreas नामक ग्रन्थि और यकृत् मुख्य रूप से कार्य करते हैं और प्राणायाम में इन सबकी कसरत होती है । क्योंकि प्राणायाम में उदर और वक्षःस्थल के बीच का स्नायु, जिसे अग्रेजी में Diaphragm कहते हैं और पेट की मांसपेशियाँ, ये दोनों ही बारी-बारी से खूब सिकुड़ते हैं और फिर ढीले पड़ जाते हैं, जिससे उपर्युक्त पाकोपयोगी अङ्गों की एक प्रकार से मालिश हो जाती है । जिन्हें अग्निमान्द्य और बद्धकोष्ठता की शिकायत रहती है, उनमें से अधिक लोगों के जिगर में सदा ही रक्त जमा रहता है और फलतः उसकी क्रिया दोषयुक्त होती है । इस रक्तसंचय को हटाने के लिये प्राणायाम एक उत्तम साधन है ।

किसी भी मनुष्य के स्वास्थ्य के लिये यह अत्यन्त आवश्यक है कि उसकी नाड़ियों में प्रवाहित होने वाले रक्त को ऑक्सिजन प्रचुर मात्रा में मिलता रहे । योगशास्त्र में बतायी हुई पद्धति के अनुसार प्राणायाम करने से रक्त को जितना अधिक ऑक्सिजन मिल सकता है, उतना अन्य किसी व्यायाम से नहीं मिल सकता । इसका कारण यह नहीं कि प्राणायाम करते समय मनुष्य बहुत-सा ऑक्सिजन पचा लेता है, बल्कि उसके श्वासोपयोगी अङ्गसमूह का अच्छा व्यायाम हो जाता है ।

जो लोग अपने श्वास की क्रिया को ठीक करने के लिये किसी प्रकार का अभ्यास नहीं करते, वे अपने फेफड़ों के कुछ अंशों से ही साँस लेते हैं, शेष अंश निकम्मे रहते हैं । इस प्रकार निकम्मे रहने वाले अंश बहुधा फेफड़ों के अग्रभाग होते हैं । इन अग्रभागों में ही जो निकम्मे रहते हैं और जिनमें वायु का संचार अच्छी तरह से नहीं

होता, राजयक्ष्मा के भयङ्कर कीटाणु बहुधा आश्रय पाकर बढ़ जाते हैं । यदि प्राणायाम के द्वारा फेफड़ों के प्रत्येक अंश से काम लिया जाने लगे और उनका प्रत्येक छिद्र दिन में कई बार शुद्ध हवा से धुल जाया करे तो फिर इन कीटाणुओं का आक्रमण असम्भव हो जायगा और श्वास सम्बन्धी इन भयंकर रोगों से बचा जा सकता है ।

प्राणायाम के कारण पाकोपयोगी, श्वासोपयोगी एवं मल को बाहर निकालने वाले अङ्गों की क्रिया ठीक होने से रक्त अच्छा बना रहेगा । यही रक्त विभक्त होकर शरीर के भिन्न-भिन्न अङ्गों में पहुँच जायगा । यह कार्य रक्तवाहक अङ्गों का खास कर हृदय का है । रक्तसंचार से सम्बन्ध रखने वाला प्रधान अङ्ग हृदय है और प्राणायाम के द्वारा उसके अधिक स्वस्थ हो जाने से समस्त रक्तवाहक अङ्ग अच्छी तरह से काम करने लगते हैं।

परन्तु बात यहीं समाप्त नहीं हो जाती । भस्त्रिका प्राणायाम में, खास कर उस हिस्से में जो कपालभाति से मिलता-जुलता है, वायवीय स्पन्दन प्रारम्भ होकर मानव - शरीर के प्राय: प्रत्येक सूक्ष्म–से–सूक्ष्म अङ्ग को, यहाँ तक कि नाड़ियों एवं सूक्ष्म शिराओं तक को हिला देते हैं । इस प्रकार प्राणायाम से सारे रक्तवाहक अङ्गसमूह की कसरत एवं मालिश हो जाती है और वह ठीक तरह से काम करने के योग्य बन जाता है ।

रक्त की उत्तमता और उसके समस्त स्नायुओं और ग्रन्थियों में उचित मात्रा में विभक्त होने पर ही इनकी स्वस्थता निर्भर है । प्राणायाम में विशेष कर भस्त्रिका प्राणायाम में रक्त की गति बहुत तेज हो जाती है और रक्त भी उत्तम हो जाता है । इस प्रकार प्राणायाम से Endocerine ग्रन्थिसमूह को भी उत्तम और पहले की अपेक्षा प्रचुर रक्त मिलने लगता है, जिससे वे पहले की अपेक्षा अधिक स्वस्थ हो जाती हैं । इसी रीति से हम मस्तिष्क, मेरुदण्ड और इनकी नाड़ियों तथा अन्य सम्बन्धित नाड़ियों को स्वस्थ बना सकते हैं ।

### प्राणायाम का मस्तिष्क पर प्रभाव

सभी शरीरविज्ञानविशारदों का इस विषय में एक मत है कि साँस लेते समय मस्तिष्क में से दूषित रक्त प्रवाहित होता है और शुद्ध रक्त उसमें संचरित होता है । यदि साँस गहरी हो तो दूषित रक्त एक साथ बह निकलता है और हृदय से जो शुद्ध रक्त वहाँ आता है वह और भी सुन्दर आने लगता है । प्राणायाम की यह विधि है कि उसमें साँस गहरे-से गहरा लिया जाय, इसका परिणाम यह होता है कि मस्तिष्क से सारा दूषित रक्त बह जाता है और हृदय का शुद्ध रक्त उसे अधिक मात्रा में मिलता है । योग उड्डीयान–बन्ध को हमारे सामने प्रस्तुत कर इस स्थिति को और भी स्पष्ट कर देने की चेष्टा करता है । इस उड्डीयानबन्ध से हमें इतना अधिक शुद्ध रक्त मिलता है, जितना किसी श्वास सम्बन्धी व्यायाम से हमें नहीं मिल सकता । प्राणायाम से जो हमें तुरन्त बल और नवीनता प्राप्त होती है उसका यही वैज्ञानिक कारण है ।

## प्राणायाम का मेरुदण्ड पर प्रभाव

मेरुदण्ड एवं उससे सम्बन्धित स्नायुओं के सम्बन्ध में हम देखते हैं कि इन अङ्गों के चारों ओर रक्त की गति साधारणतया मन्द होती है । प्राणायाम से इन अङ्गों में रक्त की गति बढ़ जाती है और इस प्रकार इन अङ्गों को स्वस्थ रखने में प्राणायाम सहायक होता है ।

योग में कुम्भक करते समय मूल, उड्डीयान और जालन्धर-तीन प्रकार के बन्ध करने का उपदेश दिया गया है । इन बन्धों का एक काल में अभ्यास करने से पृष्ठवंश का, जिसके अंदर मेरुदण्ड स्थित है तथा तत्सम्बन्धित स्नायुओं का उत्तम रीति से व्यायाम हो जाता है । इन बन्धों के करने से पृष्ठवंश को यथास्थान रखने वाली मांसपेशियाँ, जिनमें तत्सम्बन्धित स्नायु भी रहते हैं, क्रमशः फैलती हैं और फिर सिमट जाती हैं, जिससे इन पेशियों तथा मेरुदण्ड एवं तत्सम्बन्धित स्नायुओं में रक्त की गति बढ़ जाती है । बन्ध यदि न किये जायँ तो भी प्राणायाम की सामान्य प्रक्रिया ही ऐसी है कि उससे पृष्ठवंश पर ऊपर की ओर हल्का-सा खिंचाव पड़ता है, जिससे मेरुदण्ड तथा तत्सम्बन्धित स्नायुओं को स्वस्थ रखने में सहायता मिलती है ।

स्नायुजाल के स्वास्थ्य पर अच्छा प्रभाव डालने के लिये तो सबसे उत्तम प्राणायाम भस्त्रिका है । इस प्राणायाम में श्वास की गति तेज होने से शरीर के प्रत्येक सूक्ष्म-से-सूक्ष्म अङ्ग की मालिश हो जाती है और इसका स्नायुजाल पर बहुत अच्छा प्रभाव पड़ता है ।

निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि प्राणायाम हमारे शरीर को स्वस्थ रखने के लिये सर्वोत्तम व्यायाम है । इसीलिये भारत के प्राचीन योगाचार्य प्राणायाम को शरीर की प्रत्येक आभ्यन्तर क्रिया को स्वस्थ रखने का एकमात्र साधन मानते थे । उनमें से कुछ तो प्राणायाम को शरीर का स्वास्थ ठीक रखने में इतना सहायक मानते हैं कि वे इसके लिये अन्य किसी साधन की आवश्यकता ही नहीं समझते । प्राणायाम से शरीर की आभ्यन्तर क्रियाओं का नियन्त्रण ही नहीं होता, अपितु इस शरीरयन्त्र को जीवन देने वाले प्रत्येक व्यापार पर अधिकार हो जाता है ।

श्वाससम्बन्धी व्यायामों से श्वासोपयोगी अङ्गसमूह को तो लाभ होता ही है, किंतु उनका असली महत्त्व तो इस बात को लेकर है कि उनसे अन्य अङ्गसमूहों को भी, खासकर स्नायुजाल को विशेष लाभ पहुँचता है ।

## कुछ उपयोगी बन्ध एवं मुद्राएँ

योगसाधना में बन्धों एवं मुद्राओं का विशेषरूप से उल्लेख आया है । इनमें से कुछ उपयोगी बन्धों एवं मुद्राओं का यहाँ संक्षिप्त विवरण दिया जा रहा है जिनका उल्लेख रुद्रयामल में आया है ।

**बन्ध**

१. **मूलबन्ध**—मूल गुदा एवं लिङ्ग-स्थान के रन्ध्र को बन्द करने का नाम मूलबन्ध है। वाम पाद की एड़ी को गुदा और लिङ्ग के मध्यभाग में दृढ़ लगाकर गुदा को सिकोड़कर योनिस्थान अर्थात् गुदा और लिङ्ग एवं कन्द के बीच के भाग को दृढ़तापूर्वक संकोचन द्वारा अधोगत अपानवायु को बल के साथ धीरे-धीरे ऊपर की ओर खींचने को मूलबन्ध कहते हैं। सिद्धासन के साथ यह बन्ध अच्छा लगाया जा सकता है। अन्य आसनों के साथ एड़ी को सीवनी पर बिना लगाये हुए भी मूलबन्ध लगाया जा सकता है।

**फल**—इससे अपानवायु का ऊर्ध्व-गमन होकर प्राण के साथ एकता होती है। कुण्डलिनी-शक्ति सीधी होकर ऊपर की ओर चढ़ती है। कोष्ठबद्धता दूर करने, जठराग्नि को प्रदीप्त करने और वीर्य को ऊर्ध्वरितस् बनाने में यह बन्ध अति उत्तम है। साधकों को न केवल भजन के अवसर पर किन्तु हर समय मूल बन्ध को लगाये रखने का अभ्यास करना चाहिये।

२. **उड्डीयानबन्ध**—दोनों जानुओं को मोड़कर पैरों के तलवों को परस्पर भिड़ाकर पेट के नाभि से नीचे और ऊपर के आठ अंगुल हिस्से को बलपूर्वक खींचकर मेरुदण्ड (रीढ़ की हड्डी से) ऐसा लगा दे जिससे कि पेट के स्थान पर गढडा-सा दीखने लगे। पेट को अंदर की ओर जितना अधिक खींचा जायगा, उतना ही यह बन्ध अच्छा होगा। इसमें प्राण पक्षी के सदृश सुषुम्ना की ओर उड़ने लगता है, इसलिये यह बन्ध उड्डीयान कहलाता है। इस बन्ध को पैरों के तलवों को बिना भिड़ाये हुए भी किया जा सकता है।

**फल**—प्राण और वीर्य का ऊपर की ओर दौड़ना, मन्दाग्नि का नाश, क्षुधा की वृद्धि, जठराग्नि का प्रदीप्त और फेफड़े का शक्तिशाली होना है, इस बन्ध के फल हैं।

३. **जालन्धरबन्ध**—कण्ठ को सिकोड़कर ठोढ़ी को दृढ़तापूर्वक कण्ठकूप में इस प्रकार स्थापित करे कि हृदय से ठोडी का अन्तर केवल चार अंगुल का रहे, सीना आगे की ओर तना रहे। यह बन्ध कण्ठस्थान के नाड़ी-जाल के समूह को बाँधे रखता है, इसलिये इसका नाम जालन्धर-बन्ध है।

**फल**—कण्ठ का सुरीला, मधुर और आर्कषक होना, कण्ठ के संकोच द्वारा इडा, एवं पिङ्गला नाडियों के बंद होने पर प्राण का सुषुम्ना में प्रवेश करना है।

प्रायः सभी आसन, मुद्राएँ और प्राणायाम मूलबन्ध और उड्डीयानबन्ध के साथ किये जाते हैं। किन्तु राजयोग में ध्यानावस्था में जालन्धरबन्ध लगाने की बहुत कम आवश्यकता होती है।

**४. महाबन्ध**—महाबन्ध की दो विधियों में पहली विधि इस प्रकार है—बायें पैर की एड़ी को गुदा और लिङ्ग के मध्यभाग में जमाकर बायीं जंघा के ऊपर दाहिने पैर को रख, समसूत्र में हो, वाम अथवा जिस नासारन्ध्र से वायु चल रहा हो उससे ही पूरक करके जालन्धर-बन्ध लगाये । फिर मूलद्वार से वायु का ऊपर की ओर आकर्षण करके मूलबन्ध लगाये । मन को मध्य नाड़ी में लगाये हुए यथाशक्ति कुम्भक करे । तत्पश्चात् पूरक के विपरीत वाली नासिका से धीरे- धीरे रेचन करे । इस प्रकार दोनों नासिका से अनुलोम एवं विलोम रीति से समान प्राणायाम करे ।

इसकी दूसरी विधि इस प्रकार है—पद्म अथवा सिद्धासन से बैठे, योनि और गुह्यप्रवेश सिकोड़, अपानवायु को ऊर्ध्वगामी कर, नाभिस्थ समानवायु के साथ मिलाकर और हृदयस्थ प्राणवायु को अधोमुख करके प्राण और अपानवायुओं के साथ नाभिस्थल पर दृढ़रूप से कुम्भक करे ।

**फल**—प्राण का ऊर्ध्वगामी होना-वीर्य की शुद्धि, इडा, पिङ्गला और सुषुम्ना का सङ्गम प्राप्त होना, बल की वृद्धि आदि इसके गुण है ।

**५. महाबन्ध**—यह दो प्रकार से किया जाता है – महाबन्ध की प्रथम विधि के अनुसार मूलबन्धपूर्वक कुम्भक करके दोनों हाथों की हथेली भूमि में दृढ़ स्थिर करके, हाथों के बल ऊपर उठकर दोनों नितम्बों को शनैःशनैः ताड़ना दे और ऐसा ध्यान करे कि प्राण इडा एवं पिङ्गला को छोड़कर कुण्डलिनी-शक्ति को जगाता हुआ सुषुम्ना में प्रवेश कर रहा है । तत्पश्चात् वायु को शनैः-शनैः महाबन्ध की विधि के अनुसार रेचन करे इसकी दूसरी विधि इस प्रकार है –

मूलबन्ध के साथ पद्मासन से बैठे, अपान और प्राणवायु को नाभिस्थान पर एक करके (मिलाकर) दोनों हाथों को तानकर नितम्बों से मिलते हुए भूमि पर जमाकर नितम्ब को आसनसहित उठा-उठाकर भूमि पर ताड़ित करते रहें ।

**फल**—कुण्डलिनी-शक्ति का जाग्रत् होना, प्राण का सुषुम्ना में प्रवेश करना इसके प्रमुख गुण हैं । महाबन्ध, महावेध और महामुद्रा – तीनों को मिलाकर करना अधिक फलदायक है ।

## मुद्रा

**१. खेचरी मुद्रा**— जीभ को ऊपर की ओर उलटी ले जाकर तालु-कुहर (जीभ के ऊपर तालु के बीच के गढ़े) में लगाये रखने का नाम 'खेचरी-मुद्रा' है । इसके निमित्त जिह्वा को बढ़ाने के तीन साधन किये जाते हैं—छेदन, चालन और दोहन ।[१]

**(१) छेदन**—जीभ के नीचे के भाग में सूताकार वाली एक नाड़ी नीचे वाले दाँतों की जड़ के साथ जीभ को खींचे रखती है । इसलिये जीभ को ऊपर चढ़ाना कठिन

---

१. द्र० रुद्र० २५.९८.१०३

अथ बुद्धं प्रणम्याह भक्तिनम्रो महामुनिः ।
यदुक्तं तारिणीदेव्या निजाराधनकर्म्मणि ॥१४॥
तत् श्रुत्वा भगवान् बुद्धस्तत्त्वज्ञानमयो हरिः ।
वशिष्ठं प्राह मज्ञानं[1] चीनाचाराधिकारणान् (णम्) ॥१५॥
न प्रकाश्योऽयमाचारस्तारिण्याः सर्वदा मुने ! ।
तव भक्तिवशेनास्मि प्रकाश्यमिह तत्परः ॥१६॥

बुद्ध उवाच

अथाचारविधिं वक्ष्ये तारादेव्याः समृद्धिदम् ।
यस्यानुष्ठानमात्रेण भवाब्धौ न निमज्जसि ॥१७॥
समस्तशोकशमन – मानन्दादिविभूतिदम् ।
तत्त्वज्ञानमयं साक्षाद्विमुक्तिफलदायकम् ॥१८॥
स्नानादि मानसः शौचो मानसः प्रवरो जपः ।
पूजनं मानसं दिव्यं मानसं तर्पणादिकम् ॥१९॥
सर्व एव शुभः कालो नाशुभो विद्यते क्वचित् ।
न विशेषो दिवारात्रौ न सन्ध्यायां महानिशि ॥२०॥
वस्त्रासन – स्थानगेह – देहस्पर्शादिवारिणः ।
शुद्धिं न चाचरेत्तत्र निर्विकल्पं मनश्चरेत् ॥२१॥
नात्र शुद्ध्याद्यपेक्षास्ति न चामेध्यादिदूषणम् ।
सर्वदा पूजयेद्देवीमस्नातः कृतभोजनः ॥२२॥
महानिश्यशुचौ देशे बलिं मन्त्रेण दापयेत् ।
स्त्रीद्वेषो नैव कर्त्तव्यो विशेषात् पूजनं स्त्रियाः ॥२३॥
अतः परं यदुक्तञ्च तदन्यत्र प्रपञ्चितम् ।
'पूजाकालं विना नैव पश्येच्छक्तिं दिगम्बराम् ॥२४॥
पूजाकालं विना नैव सुरा पेया च साधकैः ।
आयुषा हीयते दृष्ट्वा पीत्वा च नरकं व्रजेत् ॥२५॥

इस प्रकार तारा की उपासना चीनाचार क्रम से वसिष्ठ को प्राप्त हुई। यही बात तारा तन्त्र की एक पाण्डुलिपि के षष्ठ पटल में भी कही गई है –

तारातन्त्रं चीनतन्त्रं कालीतन्त्रं गुरूदितम् ।
सर्वथा गोपनायैव शक्तिं वक्षःस्थलेऽर्पयेत् ॥
देयं शिष्याय शान्ताय साधकाय महात्मने ।
विलासिने स्वतन्त्राय गुरुतन्त्राय सुव्रते ॥

( तारातन्त्र ६.९–११ )

---

१. मज्ञानं, मानां पञ्चमकाराणां ज्ञानमित्यर्थः ।

# तारा महाविद्या के वृत्तान्त की समीक्षा

## रुद्रयामलोक्त बुद्धवसिष्ठ वृत्तान्त का सारांश

वसिष्ठ ने निर्जन प्रदेश में तपस्या की। ६ हजार वर्षों तक तपस्या करने के बाद भी जब उन्हें गिरिजा का साक्षात्कार नहीं हुआ तब वह अपने पिता ब्रह्म के पास गए। उन्होंने अन्य मन्त्र की प्रार्थना की और शाप प्रदान की बात भी कही। ब्रह्मा ने उन्हें उपदेश दिया और अन्य मन्त्र ग्रहण का निषेध भी किया। 'इसी मन्त्र से तुम्हें सिद्धि प्राप्त होगी– इस प्रकार उन्हें आश्वस्त किया और देवी के रूप का वर्णन भी किया। वसिष्ठ पुन: तपस्या करने के लिए सागर तट पर आए और एक हजार वर्ष तक तपस्या की। फिर भी जब सिद्धि न प्राप्त हुई तो वे महाविद्या को शाप देने के लिए उद्यत हुए। दो बार आचमन करके ज्योंहि वे शाप देने चले तभी देवी प्रकट हो गई – 'मेरी पूजा पद्धति न जानने वाले आप मुझे अकारण ही शाप दे रहे हैं आदि वाक्यों से उन्हें गर्हित किया और कहा कि बौद्ध देश महाचीन में जाकर महान् भाव वाले मेरे पाद पद्म की अर्चा से महान् सिद्धि प्राप्त करोगे। यह कहकर देवी अन्तर्हित हो गई।

तब वसिष्ठ महाचीन देश गए वहाँ बुद्ध को प्रणाम करके कहा कि 'महादेवी ( तारा ) की साधना के लिए मैं आपके पास आया हूँ। अत: ब्रह्मा के पुत्र मुझ वसिष्ठ की आप रक्षा करे, रक्षा करें। 'वेद बहिष्कृत उन–उन आचारों को अर्थात् पञ्च मकार के सम्भोग वाली साम्प्रदायिक विधि को जानकर उन्होंने संशय के उच्छेद के लिए प्रार्थना की। वसिष्ठ से भगवान् बुद्ध ने कहा–काम क्रोधादि से रहित होकर निर्जन में शुद्ध होकर योगाभ्यास करना चाहिए। प्रतिदिन योगाभ्यास करके धीरे–धीरे योगी हो जाओगे और इस प्रकार कुलमार्ग का उपदेश किया। कुम्भक ( प्राणायाम ) सिद्धि में उत्तम, अधम और मध्यम आदि भेद से प्राणायाम की प्रशंसा की। उन्होंने देवी का ध्यान, कुलमार्ग की प्रशंसा, कौलमार्ग से योगसिद्धि का मास आदि काल निर्णय और शक्ति के बिना शिव का अशक्त होना इत्यादि का साधन बतलाया। उस कौलाचार को सुनकर वसिष्ठ मदिरा साधन के लिए कुल मण्डप में गए और मद्यादि पञ्च मकार का पुन: पुन: स्वाद लेकर सिद्धि प्राप्त की।

## ब्रह्मयामलोक्त बुद्धवसिष्ठ वृत्तान्त का सारांश

ब्रह्मा के मानस पुत्र वसिष्ठ संयत मन होकर हजारों वर्षों तक नीलाचल पर्वत पर तारा की आराधना करते रहे, किन्तु उन्हें सिद्धि प्राप्ति नहीं हुई। तब वे अपने पिता के पास गए और मन्त्र त्याग कर दिया। तब द्वादश आदित्य के समान प्रज्वलित क्रोधाभिभूत ब्रह्मा ने मुनि से कहा – 'तारा की साधाना करके हम लोग सृष्टि, स्थिति ( पालन ) और अन्त ( संहार ) का कारण ब्रह्मा, विष्णु एवं महेश्वर बन गए। अत: तुम भी उन्हीं की आराधना करके सिद्धि प्राप्त करोगे। वसिष्ठ ने नीलाचल पर हविष्य भोजन कर एक हजार वर्ष तक तपस्या की। उसके बाद फिर गण्डूष मात्र जल पीकर एक हजार वर्ष तक तपस्या

की, तथापि देवी की करुणा उन पर नहीं हुई। तब पुन: पृथ्वी पर एक पैर पर खड़े रहकर आठ हजार वर्षों तक सदा उन देवी का ध्यान एवं जप करते हुए तपस्या की । फिर वसिष्ठ ने ब्रह्मा से कहा कि आखिर आप पिता के द्वारा इन दुराराध्य देवी की आराधना करने के लिए मुझे क्यों मन्त्र दिया गया। इन्हीं के सदृश क्या कोई अन्य विद्या नहीं हैं ? इस पर ब्रह्मा ने पुन: कहा कि मेरी आज्ञा से पुन: तुम वहीं जाकर उन्हीं की आराधना से शीघ्र ही सिद्धि प्राप्त करोगे। इस आज्ञा पर पुन: वसिष्ठ नीलाचल पर गए और नानाविध उपचारों से उन्होंने तारा की आराधना की। इस प्रकार एक हजार वर्षों तक तपस्या करने पर भी उन्हें जब देवी का साक्षात्कार नहीं प्राप्त हुआ। तब क्रोधित होकर मुनि के सामने देवी की भयङ्करी मूर्ति प्रकट हो गई जिसे उन्होंने शाप दे दिया। तब अभिशप्त महाविद्या ने कहा कि 'चीनाचार के बिना मैं प्रसन्न नहीं होऊँगी।' भगवान् बुद्ध के अलावा मेरी आराधना का आचार अन्य कोई नहीं जानता है। अत: उसे बिना जाने ही वृथा समय नष्ट मत करो। बुद्ध रूपी जनार्दन से उपदिष्ट मार्ग से आराधना करके मुझे शीघ्र ही तुम प्राप्त करोगे ।

द्वितीय पटल में भैरव ने भैरवी से कहा – वसिष्ठ देवी को प्रणाम करके महाचीन जाकर बुद्धरूपी जनार्दन का दर्शन प्राप्त कर अत्यन्त विस्मित हो गए। वेद–वाद से विरुद्ध यह आचार है– इस प्रकार सोंचते हुए वसिष्ठ के समक्ष आकाशवाणी हुई। 'यदि (तारा) देवी का प्रसाद तुम शीघ्र प्राप्त करना चाहते हो तो इसी चीनाचार क्रम से मेरा (देवी का) यजन करो।' इस आकाशवाणी को सुनकर मुनि ने रोमाञ्चित होकर उन्हें दण्डवत् प्रणाम किया और फिर बुद्ध रूपी विष्णु के पास गए। वसिष्ठ को देखकर भगवान् बुद्ध ने कहा–यहाँ कैसे आए ? तब वसिष्ठ ने प्रणाम करके उनसे अपना वृत्तान्त कहा। उन प्रणत मुनि को तब बुद्ध ने म का ज्ञान दिया और उस ज्ञान के गोपन की बात भी कही। भगवान् बुद्ध ने चीनाचार विधि बताई और कहा कि मुख्य रूप से इस आचार में स्नानादिक सभी कर्म मानस ही होते हैं। इसमें शुभाशुभ काल का विवेचन नहीं होता। सदैव मन में निर्विकल्पक समाधि ही बनी रहती है। भोजन करके भी पूजादि अनुष्ठान कर्म किया जाता है। अशुद्ध देश में भी महानिशा में भी बलिदान कर्म (मनसा) करना चाहिए। स्त्री से कभी भी विद्वेष न करे, बल्कि स्त्री की पूजा ही करे।

तृतीय पटल में साधक के लिए पूजाकाल को छोड़कर अन्य समय में शक्ति का नग्न दर्शन और सुरापान का प्रतिषेध किया गया है।

इस प्रकार यह शोध का विषय है कि जैसे वसिष्ठ द्वारा तारा की उपासना विधि महाचीन देश से समयाचार में लाई गई वैसे ही और कौन सी उपासना विधि हमारे तन्त्रशास्त्र में बौद्ध सम्प्रदाय से आई है ।

**रुद्रयामल का सन्देश**

ज्ञान प्राप्ति के लिए वेदोदित कर्म और उपासना दोनों में ही वेदोक्त मार्ग के अनुसार प्रवृत्त होना चाहिए । देवता की उपासना से अन्त:करण शुद्ध हो जाता है । जिससे उत्तम ज्ञान की प्राप्ति होती है । कार्यकारणसंघात शरीर में प्रविष्ट हुआ जीव ही

परब्रह्म है । इसी ज्ञान से साधक मुक्त हो जाता है । अत: मनुष्य देह प्राप्त कर संसार बन्धन से मुक्त नहीं होता, वही महा पापी है । भागवत महापुराण में ऐसा ही कहा भी गया है –

**नेह यत्कर्म धर्माय न विरागाय कल्पते ।**
**न तीर्थपदसेवायै जीवन्नपि मृतो हि सः ॥**

—भाग० ३. २३. ५६

'इस संसार में जिस व्यक्ति का कर्म न तो धर्म के लिए होता है, न वैराग्य के लिए और न तीर्थपाद भगवान् की चरणसेवा के लिए ही होता है वह जीते जी भी मरे हुए के समान है ।'

इसलिए उपासना और कर्म से काम-मोक्षादि शत्रुओं का नाश कर आत्मज्ञान की प्राप्ति के लिए सत्पुरुषों को सतत् प्रयत्न करते रहना चाहिए ।

**विद्वद्वशंवदः**
**सुधाकर मालवीयः**

**गुरुपूर्णिमा**
२८ जुलाई, १९९९
बी. ३१ / २१ ए, लंका,
वाराणसी – २२१००५



# विषयानुक्रमणिका

॥ श्रीः ॥

# रुद्रयामलम्

## (उत्तरतन्त्रम्)

## अथ प्रथमः पटलः

भैरव उवाच

परा श्रीपरमेशानीवदनाम्भोजनिःसृतम् ।
श्रीयामलं महातन्त्रं स्वतन्त्रं विष्णुयामलम् ॥ १ ॥
शक्तियामलमाख्यातं ब्रह्मणः स्तुतिहेतुना ।
ब्रह्मयामलवेदाङ्गं सर्वञ्च कथितं प्रिये ॥ २ ॥

* सरला *

साम्बं सदाशिवं नत्वा गजवक्त्रं सरस्वतीम् ।
स्वपितरं मनसा ध्यात्वा मातरं कमलां सतीम् ॥ १ ॥
रामान्वितकुबेरस्य आत्मजः श्रीसुधाकरः ।
रुद्रयामलग्रन्थस्य भाषाटीकां तनोम्यहम् ॥ २ ॥
सिद्धिं दिशन्तु मे देव्यो मातरो ललितादयः ।
तन्त्रप्रोक्तास्तथा देवा भैरवीभैरवादयः ॥ ३ ॥
दूरीकुर्वन्तु विघ्नानि मङ्गलानि दिशन्तु च ।
पारयन्तु च तन्त्राब्धिं दुर्विगाहं सुदुस्तरम् ॥ ४ ॥

**श्रीभैरव ने कहा**—हे प्रिये ! आपने परा श्रीपरमेशानी के मुखकमल से निर्गत श्रीयामल नामक महातन्त्र, ( विष्णु के द्वारा प्रतिपादित ) स्वतन्त्र विष्णुयामल, शक्तियामल और ब्रह्मदेव की स्तुति से युक्त सम्पूर्ण ब्रह्मयामल नामक वेदाङ्ग का वर्णन किया ॥ १-२ ॥

इदानीमुत्तराकाण्डं वद श्रीरुद्रयामलम् ।
यदि भाग्यवशाद् देवि! तव श्रीमुखपङ्कजे ॥ ३ ॥

हे देवि ! इस समय हम लोगों के सौभाग्य से यदि आपके श्रीमुखकमल में उत्तरकाण्ड वाला श्रीरुद्रयामल तन्त्र विद्यमान है तो उसे भी कहिए ॥ ३ ॥

यानि यानि स्वतन्त्राणि संदत्तानि महीतले ।
प्रकाशय महातन्त्रं नान्यतन्त्रेषु तृप्तिमान् ॥ ४ ॥

सर्ववेदान्तवेदेषु कथितव्यं ततः परम् ।
तदा ते भक्तवर्गाणां सिद्धिः सञ्चरते ध्रुवम् ॥ ५ ॥

इतना ही नहीं भूलोकवासी जनों के लिये जितने जितने तन्त्र आपने प्रदान किये हैं और जो अन्य तन्त्रों मे प्रतिपादित नहीं हैं उस तृप्तिदायक महातन्त्र को आप कहें । सभी वेदान्त ( आदि दर्शनों ) एवं सभी वेदों में प्रतिपादित वर्णनों को तथा उससे अन्य तन्त्रों के प्रतिपाद्य को भी कहें । अतः आप स्वविषयक तन्त्र कहें क्योंकि आपके भक्त वर्गों को उसी से निश्चित रूप से सिद्धि प्राप्त होती है ॥ ४-५ ॥

यदि भक्ते दया भद्रे ! वद त्रिपुरसुन्दरि [१] ।
महाभैरववाक्यञ्च पङ्कजायतलोचना [२] ॥ ६ ॥
श्रुत्वोवाच महाकाली कथयामास भैरवम् ।

हे कल्याणकारिणि ! हे कमल के समान विशाल नेत्रों वाली त्रिपुरसुन्दरि ! यदि मुझ भक्त के ऊपर आपकी दया है तो आप अवश्य ही महाभैरव के वाक्य को भी प्रकाशित करें । इस प्रकार महाभैरव के वाक्य को सुन कर महाकाली ने भैरव से कहा ॥ ६-७ ॥

भैरवी उवाच

शम्भो महात्मदर्पघ्न कामहीन कुलाकुल ॥ ७ ॥
चन्द्रमण्डलशीर्षाक्ष हालाहलनिषेवक ।
अद्वितीयाघोरमूर्त्ते [३] रक्तवर्णशिखोज्ज्वल ॥ ८ ॥
महाऋषिपते [४] देव सर्वेषाञ्च नमो नमः ।
सर्वेषां प्राणमथन शृणु आनन्दभैरव ॥ ९ ॥

**भैरवी ने कहा**—हे शम्भो ! हे बड़े बड़े आत्माओं के गर्व को चूर्ण करने वाले ! हे कामहीन ! हे कुलाकुलस्वरूप ! हे शिर पर चन्द्रमण्डलयुक्त नेत्र धारण करने वाले ! हे हलाहल विष पीने वाले ! हे अद्वितीय ! हे अघोर ( निष्पाप ) स्वरूप ! हे रक्तवर्ण की शिखा धारण करने वाले ! हे महाऋषिपते ! हे सबके द्वारा बारम्बार नमस्कार किए जाने वाले आपको नमस्कार है । हे समस्त प्राणियों के प्राणों का संहार करने वाले आनन्दभैरव ! सुनिए ॥ ७-९ ॥

आदौ बालाभैरवीणां साधनं षट्कलात्मकम् ।
पश्चात् कुमारीललितासाधनं परमाद्भुतम् ॥ १० ॥
कुरुकुल्लाविप्रचित्तासाधनं शक्तिसाधनम् ।
योगिनीखेचरीयक्षकन्यकासाधनं [५] ततः ॥ ११ ॥

---

१. सम्बोधनविभक्त्यन्तमिति ह्रस्वान्तम् ।

२. पङ्कजानि इवायतलोचनानि यस्या इति बहुब्रीहिः । श्रुत्वा पङ्कजलोचना—क० ।

३. अद्वितीया अघोरा मूर्तिर्यस्येति बहुब्रीहिः, स्त्रियाः पुंवदित्यादिना पुंवद्भावः ।

४. पतिः शिवः—इति ग० पुस्तके पाठः । ५. यज्ञकन्यका० इति सं० पाठः ।

(अब विविध साधनों को दसवें श्लोक से लेकर सौवें श्लोक तक संगृहीत कर ग्रन्थकार ग्रन्थारम्भ में अनुक्रमणिका को भैरवी के मुख से प्रस्तुत करते हैं— )

(इस रुद्रयामलतन्त्र में) प्रथमतः बाला भैरवियों का षट्कलात्मक साधन वर्णित है। इसके पश्चात् अत्यद्भुत कुमारीललिता साधन, कुरुकुल्ला विप्रचित्तासाधन, शक्तिसाधन, इसके बाद योगिनी, खेचरी और यक्षकन्यका साधन वर्णित हैं ॥ १०-११ ॥

**उन्मत्तभैरवीविद्या-कालीविद्यादिसाधनम् ।**
**पञ्चमुद्रासाधनञ्च पञ्चबाणादिसाधनम् ॥ १२ ॥**
**प्रत्यङ्गिरासाधनञ्च कलौ साक्षात्करं परम् ।**
**हरितालिकास्वर्णविद्याधूम्रविद्यादिसाधनम् ॥ १३ ॥**
**आकाशगङ्गा विविधा [1] कन्यकासाधनं ततः ।**
**भ्रूलतासाधनं [2] सिद्धसाधनं तदनन्तरम् ॥ १४ ॥**
**उल्काविद्यासाधनं च पञ्चतारादिसाधनम् ।**
**अपराजितापुरुहूताचामुण्डासाधनं ततः ॥ १५ ॥**

फिर उन्मत्त भैरवी विद्या, काली विद्यादि साधन, पञ्चमुद्रा साधन, पञ्चबाणादि साधन, कलि में साक्षात् फल देने वाली प्रत्यङ्गिरा साधन, हरितालिका स्वर्णविद्या, धूम्रविद्यादि साधन, इसके बाद आकाशगङ्गा, विविधकन्यका साधन, भ्रूलता साधन, सिद्ध साधन, इसके बाद उल्काविद्या साधन, पञ्चतारादि साधन, फिर अपराजिता पुरुहूताचामुण्डा साधन वर्णित है ॥ १२-१५ ॥

**कालिकासाधनं कौलसाधनं घनसाधनम् ।**
**चर्चिकासाधनं पश्चात् घर्घरासाधनं ततः ॥ १६ ॥**
**विमलासाधनं रौद्री[3]त्रिपुरासाधनं ततः ।**
**सम्पत्प्रदासप्तकूटासाधनं [4]चेटीसाधनम् ।**
**शक्तिकूटादिषट्कूटानवकूटादिसाधनम् ॥ १७ ॥**
**कनकाभाकाञ्चनाभावह्न्याभासाधनं ततः ।**
**वज्रकूटापञ्चकूटासकलासाधनं ततः ॥ १८ ॥**
**तारिणीसाधनं पश्चात् षोडशीसाधनं स्मृतम् ।**
**छिन्नादि-उग्रप्रचण्ड्यादिसाधनं सुमनोहरम् ॥ १९ ॥**

कालिकासाधन, कौलसाधन, घनसाधन, चर्च्चिकासाधन, पश्चात् घर्घरासाधन, विमला-साधन तथा रौद्रीत्रिपुरासाधन, फिर संपत्प्रदासप्तकूटासाधन, चेटीसाधन, इसके बाद शक्तिकूटादिषट्-कूटा तथा नवकूटादि साधन, फिर कनकाभा, काञ्चनाभा तथा वह्न्याभासाधन, फिर वज्रकूटा, पञ्चकूटासाधन, सकलासाधन, तारिणीसाधन इसके पश्चात् षोडशीसाधन का विधान कहा

---

१. विबुधा बालुकासाधनं ततः—क०, विवधा—ख० ।
२. भूतबलिसाधनं ततः—क० पुस्तके पाठः ।
३. संज्ञायामिति निषेधान्न पुंवद्भावः । ४. त्रिकुटासाधनं ततः—क० ।

गया है । इसके बाद अत्यन्त मनोहर छिन्ना, उग्रा तथा प्रचण्डादिसाधन, वर्णित है ॥ १६-१९ ॥

उल्कामुखीरक्तमुखीसाधनं वीरसाधनम् ।
नानाविधाननिर्माणशवसाधनमेव च ॥ २० ॥
कृत्वा देवीसाधनञ्च कृत्वाहिसाधनं ततः ।
नक्षत्रविद्यापटलं कालीपटलमेव च ॥ २१ ॥
श्मशानकालिकादेवीसाधनं भूतसाधनम् ।
रतिक्रीडासाधनञ्च सुन्दरीसाधनं तथा ॥ २२ ॥
महामालासाधनञ्च महामायादिसाधनम् ।
भद्रकालीसाधनञ्च नीलासाधनमेव च ॥ २३ ॥
भुवनेशीसाधनञ्च [१] दुर्गासाधनमेव च ।
वाराहीगारुडीचान्द्रीसाधनं परमाद्भुतम् ॥ २४ ॥

फिर उल्कामुखीसाधन, रक्तमुखीसाधन, वीरसाधन और नाना विधानों से निर्माणपूर्वक शवसाधन, फिर देवीसाधन, तदनन्तर अहिसाधन, फिर नक्षत्रविद्यापटल, कालीपटल, फिर श्मशान में रहने वाली कालिका देवी का साधन, भूतसाधन, रतिक्रीडा-साधन, तदनन्तर सुन्दरीसाधन महामालासाधन, महामायादिसाधन, भद्रकालीसाधन, नीलासाधन, भुवनेशीसाधन, दुर्गासाधन, फिर अत्यन्त अद्भुत वाराहीसाधन, गारुडीसाधन और चान्द्रीसाधन कहा गया है ॥ २०-२४ ॥

ब्रह्माणीसाधनं पश्चाद् हंसीसाधनमुत्तमम् ।
माहेश्वरीसाधनञ्च कौमारीसाधनं तथा ॥ २५ ॥
वैष्णवीसाधनं धात्रीधनदारतिसाधनम् ।
पञ्चाभ्राबलिपूर्णास्या [२] नारसिंहीसुसाधनम् ॥ २६ ॥
कालिन्दी [३] रुक्मिणीविद्याराधाविद्यादिसाधनम् ।
गोपीश्वरीपद्मनेत्रापद्ममालादिसाधनम् ॥ २७ ॥
मुण्डमालासाधनञ्च भृङ्गारीसाधनं ततः ।
सकलाकर्षणीविद्याकपालिन्यादिसाधनम् ॥ २८ ॥
गुह्यकालीसाधनञ्च बँगलामुखीसाधनम् ।
महाबालासाधनञ्च [४] कलावत्यादिसाधनम् ॥ २९ ॥

---

१. कामाख्यासाधनं भद्रे भानुमत्याश्च साधनम् । महारात्रिसाधनञ्च सप्तमीसाधनं तथा ॥ पञ्चमीरोहिणीकुल्यासाधनं साभिचारकम् । अष्टमीविषमाषष्ठीकौशल्यासाधनं ततः ॥ विजयासाधनं मुद्रा देवीसाधनमेव च । इत्यधिकः पाठः—क० ।
२. पञ्चास्यबलिपूर्णास्या—क० पुस्तके पाठः ।
३. ऐन्द्रीघोरतराविद्यासाधनं रतिसाधनम् । वज्रज्वालासाधनञ्च चन्द्रदुर्गादिसाधनम् ॥ महाविद्यासाधनञ्च लक्ष्मीसाधनमेव च । शाकम्भरीसाधनञ्च भ्रामरीसाधनं तथा ॥ रक्तदण्डामहाविद्यापूर्वविद्यादिसाधनम् । इत्यधिकः पाठः—ख० पुस्तके ।
४. महाबला०—इति क० पुस्तके पाठः ।

कुलजाकलिकाकक्षाकुक्कुटीसाधनं महत् ।
चिञ्चादेवीसाधनञ्च शाङ्करीगूढसाधनम् ॥ ३० ॥

ब्रह्माणीसाधन, इसके पश्चात् हंसीसाधन कहा गया है, इसके बाद माहेश्वरीसाधन और कौमारीसाधन फिर वैष्णवीसाधन फिर धात्रीसाधन एवं धनदारतिसाधन, फिर पञ्चाभ्रबलिपूर्णास्या एवं नारसिंहीसाधन, कालिन्दी, रुक्मिणीविद्या और राधाविद्यादिसाधन, फिर गोपीश्वरी, पद्मनेत्रा पद्ममालादिसाधन, मुण्डमालासाधन, इसके बाद भृङ्गारीसाधन फिर सकलाकर्षिणीविद्या, फिर कपालिन्यादिसाधन, गुह्यकालीसाधन, बगलामुखीसाधन, फिर महाबालासाधन, कलावत्यादि साधन, फिर कुलजा, कालिका, कक्षा एवं कुक्कुटीसाधन, चिञ्चादेवीसाधन और शाङ्करीगूढ़साधन का विस्तारपूर्वक वर्णन है ॥ २५-३० ॥

प्रफुल्लाब्जमुखीविद्याकाकिनीसाधनं ततः ।
कुब्जिकासाधनं नित्यासरस्वत्यादिसाधनम् ॥ ३१ ॥
भूर्लेखाशशिमुकुटा-उग्रकाल्यादिसाधनम् ।
मणिद्वीपेश्वरीधात्रीसाधनं यक्षसाधनम्[१] ॥ ३२ ॥
केतकीकमलाकान्तिप्रदाभेद्यादिसाधनम्[२] ।
वागीश्वरीमहाविद्या[३] अन्नपूर्णादिसाधनम्[४] ॥ ३३ ॥
वज्रदण्डारक्तमयीमन्वारीसाधनं[५] तथा ।
हस्तिनीहस्तिकर्णाद्यामातङ्गीसाधनं ततः ॥ ३४ ॥

इसके बाद प्रफुल्लाब्जमुखीविद्या, फिर काकिनीसाधन, फिर कुब्जिकासाधन, फिर नित्या एवं सरस्वत्यादिसाधन, भूर्लेखासाधन, शशिमुकुटा एवं उग्रकाल्यादिसाधन, फिर मणिद्वीपेश्वरीधात्रीसाधन, यक्षसाधन, फिर केतकी, कमला, कान्तिप्रदा एवं भेद्यादिसाधन, फिर वागीश्वरी, महाविद्या एवं अन्नपूर्णादिसाधन, फिर वज्रदण्डा, रक्तमयीमन्वारीसाधन, हस्तिनीहस्तिकर्णाद्या एवं मातङ्गीसाधन का वर्णन है ॥ ३१-३४ ॥

परानन्दानन्दमयीसाधनं गतिसाधनम् ।
कामेश्वरीमहालज्जाज्वालिनीसाधनं वसोः ॥ ३५ ॥
गौरीवेतालकङ्कालीवासवीसाधनं तथा ।
चन्द्रास्यासूर्यकिरणारटन्तीसाधनं ततः ॥ ३६ ॥
किङ्किनी पावनीविद्या अवधूतेश्वरीति च ।
एतासां सिद्धविद्यानां साधनाद्रुद्र एव सः ॥ ३७ ॥

इसके बाद परानन्दानन्दमयीसाधन, गतिसाधन, कामेश्वरीसाधन, महालज्जा एवं ज्वालिनीसाधन, वसुसाधन फिर गौरी, वेताल, कङ्काली, वासवीसाधन, फिर चन्द्रास्या, सूर्यकिरणा एवं रटन्ती साधन, फिर किङ्किनी, पावनीविद्या तथा अवधूतेश्वरी साधन कहा गया

---

१. यज्ञसाधनम्—इति सं० पुस्तके पाठः । २. भैम्यादिसाधनम्—क० ।
३. शशीश्वरी—क० । ४. मन्दारीसाधनं तथा—क० ।
५. पृषोदरादित्वात् प्रकृतिभावः ।

है । इस प्रकार ऊपर कही गई सभी विद्याओं का साधन करने वाला साधक साक्षाद् रुद्र स्वरूप ही है ॥ ३५-३७ ॥

**अलकाकलियुगस्थाशक्तिटङ्कारसाधनम्[१] ।**
**हरिणीमोहिनीक्षिप्रातृष्यादिसाधनं तथा ॥ ३८ ॥**
**अट्टहासाघोरनादामहामेघादिसाधनम् ।**
**वल्लरीकौरविण्यादिसाधनं परमाद्भुतम् ॥ ३९ ॥**
**रङ्किणीसाधनं पश्चाद् नन्दकन्यादिसाधनम् ।**
**मन्दिरासाधनं कात्यायनीसाधनमेव च ॥ ४० ॥**

फिर अलका, कलियुगस्था, शक्तिटङ्कार का साधन, फिर हरिणी, मोहिनी, क्षिप्रा एवं तृष्यादिसाधन, फिर अट्टहासा, घोरनादा एवं महामेघादिसाधन का विधान है । इसके बाद अत्यद्भुत वल्लरी एवं कौरविणी आदि का साधन, रङ्किणी साधन, इसके बाद नन्दकन्यादिसाधन, मन्दिरासाधन तथा कात्यायनीसाधन, कहा गया है ॥ ३८-४० ॥

**रजनीराजतीघोनासाधनं तालसाधनम् ।**
**पादुकासाधनं चित्तासाधनं रविसाधनम् ॥ ४१ ॥**
**मुनिनाथेश्वरीशान्तिवल्लभासाधनं तथा ।**
**मदिरासाधनं [२]वीरभद्रासाधनमेव हि ॥ ४२ ॥**
**मुण्डालीकालिनीदैत्यदंशिनीसाधनं ततः ।**

फिर रजनीसाधन, राजतीघोनासाधन, तालसाधन, फिर पादुकासाधन, चित्तासाधन, रविसाधन, मुनिनाथेश्वरी, शान्ति एवं वल्लभासाधन कहा गया है । फिर मदिरासाधन, वीरभद्रासाधन, फिर मुण्डालीसाधन, कालिनीसाधन एवं दैत्यदंशिनीसाधन का विधान कहा गया है ॥ ४१-४३ ॥

**प्रविष्टवर्णालघिमामीनादिसाधनं महत् ॥ ४३ ॥**
**फेत्कारीसाधनं [३] भल्लातकीसाधनमद्भुतम् ।**
**उड्डीयानेश्वरीपूर्णागिरिजासाधनं तथा ॥ ४४ ॥**
**सौकरी[४]राजवशिनीदीर्घजङ्घादिसाधनम् ।**
**अयोध्यापूजितादेवीद्राविणीसाधनाद्भुतम् ॥ ४५ ॥**
**ज्वालामुखीसाधनञ्च कृष्णजिह्वादिसाधनम् ।**

पुनः प्रविष्टवर्णा, लघिमा एवं महान् मीनादिसाधन, फेत्कारीसाधन, अत्यन्त अद्भुत भल्लातकी साधन, उड्डीयानेश्वरी, पूर्णा एवं गिरिजासाधन, फिर सौकरी, राजवशिनी एवं दीर्घजङ्घादिसाधन, फिर अयोध्या में पूजित अत्यद्भुत देवीसाधन तथा द्राविणीसाधन, ज्वालामुखीसाधन एवं कृष्णजिह्वादि साधन का विधान कहा गया है ॥ ४३-४६ ॥

---

१. कङ्कादिसाधनम्—इति क पुस्तके पाठः । २. वीरमुद्रा—इति क पुस्तके पाठः ।
३. माकरीभल्लातकी—क० । ४. कौमारीसाधनम्—इति क पुस्तके पाठः ।

पञ्चवक्त्रप्रियाविद्यानन्तविद्यादिसाधनम् ॥ ४६ ॥
श्रीविद्याभुवनेशानीसाधनं कायसाधनम् ।
रक्तमालामहाचण्डीमहाज्वालादिसाधनम् ॥ ४७ ॥
प्रक्षिप्ता[१] मन्त्रिकाकामपूजिताभक्तिसाधनम् ।
श्वासस्थावायवीप्राप्तालेलिहानादिसाधनम् ॥ ४८ ॥
भैरवीलसितापृथ्वीवाटुकीसाधनं तथा ।
अगम्या-[२]आकुलीमौलीन्द्राञ्जनमन्त्रसाधनम् ॥ ४९ ॥
कुलावतीकुलक्षिप्तारतिचीनादिसाधनम् ।
शिवाक्रोडादितरुणीनायिकामन्त्रसाधनम् ॥ ५० ॥

फिर पञ्चवक्त्रप्रियाविद्यासाधन एवं अनन्तादि विद्यासाधन, फिर श्रीविद्यासाधन, भुवनेशानीसाधन, कायसाधन, रक्तमालासाधन, महाचण्डीसाधन, महाज्वालादिसाधन, फिर प्रक्षिप्ता, मन्त्रिका, कामपूजिता एवं भक्तिसाधन, फिर श्वास में होने वाली वायु के द्वारा प्राप्त लेलिहानादिसाधन, फिर भैरवीसाधन, ललितासाधन, पृथ्वी एवं वाटुकीसाधन, फिर सर्वथा अगम्य आकुल करने वाली मौलीन्द्राञ्जनमन्त्रसाधन, कुलावती, कुलक्षिप्ता, रति एवं चीनादिसाधन, फिर शिवा, क्रोडादि एवं तरुणीनायिका मन्त्र साधन उक्त हैं ॥ ४६-५० ॥

साधनं शैलवासिन्या अकस्मात् सिद्धिवर्धनम् ।
मन्त्रयन्त्रस्वतन्त्रादिपूज्यमानाः परात्पराः ॥ ५१ ॥
एताः सर्वाः कलियुगे कालिका हरकोमलाः ।
मन्त्राद्या येन सिद्धयन्ति सत्यं सत्यं न संशयः ॥ ५२ ॥

अकस्मात् सिद्धि वर्धन करने वाला शैलवासिनी का साधन है । मन्त्र, यन्त्र एवं स्वतन्त्र इत्यादि रूप से पूज्यमान परात्परारूपा तथा हरकोमला पार्वती ये सभी देवियाँ कलियुग में कालिका स्वरूपा हैं । ये सभी देवियाँ मन्त्रों आदि के द्वारा पूजित होकर सभी सिद्धियों को ठीक रूप से प्रदान करती हैं—इसमें कोई संशय नहीं है ॥ ५१-५२ ॥

महाकाल शिवानन्द परमानन्दपारग ।
भक्तानामनुरागेण विद्यारत्नं पुनः शृणु ॥ ५३ ॥
आदौ वैष्णवदेवस्य मन्त्राणां नित्यसाधनम् ।
ततस्ते मङ्गलं मन्त्रसाधनं परमाद्भुतम् ॥ ५४ ॥

अब हे महाकाल ! हे शिवानन्द ! हे परमानन्द के भी परस्थान पारगामी ! सदाशिव! पुनः भक्तों के प्रति अनुराग के कारण ( मेरे द्वारा कहे गए ) विद्यारत्न को आप सुनिए ॥ ५३ ॥

**साधकों के कर्तव्य**—( भक्तों के सिद्धि हेतु ) सर्वप्रथम विष्णु मन्त्रों का नित्यसाधन एवं उसके बाद मङ्गलदायी परमाद्भुत आप ( शिव ) के मन्त्र का साधन सुनिए ॥ ५४ ॥

---

१. संपूजिता—इति क पुस्तके पाठः ।
२. पृषोदयादिकल्पनया सन्ध्यभावः ।

**अकस्माद्विहिता सिद्धिर्येन सिद्ध्यति भूतले ।**
**बालभैरवयोगेन्द्रसाधनं शिवसाधनम् ॥ ५५ ॥**
**महाकालसाधनञ्च तथा रामेश्वरस्य च ।**
**अघोरमूर्त्ते रमणासाधनं शृणु यत्नतः ॥ ५६ ॥**

भूतल पर जिन मन्त्रों में विहित सिद्धि अकस्मात् प्राप्त हो जाती है उस बालभैरवयोगेन्द्र साधन, शिव साधन, महाकालसाधन तथा रामेश्वर मन्त्र का साधन और रमणासाधन को, हे अघोरमूर्त्ते ! सदाशिव ! आप यत्नपूर्वक सुनिए ॥ ५५-५६ ॥

**क्रोधराजभूतराजएकचक्रादिसाधनम् ।**
**गिरीन्द्रसाधनं पश्चात् कुलनाथस्य साधनम् ॥ ५७ ॥**
**बटुकेशादिश्रीकण्ठेशादिसाधनमेव च ।**
**मृत्युञ्जयस्य रौद्रस्य कालान्तकहरस्य[१] च ॥ ५८ ॥**
**उन्मत्तभैरवस्यापि तथा [२]पञ्चास्यकस्य च ।**
**कैलासेशस्य शम्भोश्च तथा शूलिन एव च ॥ ५९ ॥**
**भार्गवेशस्य सर्वस्य महाकालस्य साधनम् ।**
**सुरान्तकस्य पूर्णस्य तथा देवस्य शङ्कर ॥ ६० ॥**

हे क्रोधराज ! हे भूतराज ! एकचक्रादि साधन, गिरीन्द्रसाधन, इसके पश्चात् कुलनाथ का साधन, बटुकेशादि तथा श्रीकण्ठेशादिसाधन, मृत्युञ्जयमन्त्रसाधन, रौद्र कालान्तकहर का, उन्मत्त भैरव तथा पञ्चास्यक का, कैलासेश्वर श्री शम्भु का मन्त्र, शूलीमन्त्र, भार्गवेश, शर्व एवं महाकाल का साधन, सुरान्तक का तथा पूर्णदेव मन्त्र का साधन, हे शङ्कर ! सुनिए ॥ ५७-६० ॥

**हरिद्रागणनाथस्य वरदेश्वरमालिनः ।**
**ऊर्ध्वकेशस्य धूम्रस्य जटिलस्यापि साधनम् ॥ ६१ ॥**
**आनन्दभैरवस्यापि बाणनाथस्य साधनम् ।**
**करीन्द्रस्य शुभाङ्गस्य हिल्लोलमर्दकस्य च ॥ ६२ ॥**
**पुष्पनाथेश्वरस्यापि वृषनाथस्य साधनम् ।**
**अष्टमूर्त्तेः[३] कालमूर्त्तेश्चन्द्रशेखरसाधनम् ॥ ६३ ॥**

हरिद्रागणनाथ का, वरदेश्वरमाली का, ऊर्ध्वकेश का, धूम्र का तथा जटिल का साधन, आनन्दभैरव का, बाणनाथ का साधन, करीन्द्र का, शुभाङ्ग का, हिल्लोलमर्दक का, पुष्पनाथेश्वर का, वृषनाथ ( के मन्त्र ) का, अष्टमूर्त्ति, कालमूर्त्ति का तथा चन्द्रशेखर का साधन ( यहाँ कहा गया है उसे सुनिए ) ॥ ६१-६३ ॥

---

१. हरतीति हरः, कालान्तकस्य हर इति षष्ठीतत्पुरुषः ।

२. पञ्चकालस्य च—क० ।

३. कपिलेशस्य रुद्रस्य तथा पिङ्गाक्षकस्य च । दिगम्बरस्य सूक्ष्मस्य उपेन्द्रपूजितस्य च ॥ अवधूतेश्वरस्यापि अष्टवसोश्च साधनम् । इत्यधिकः पाठः—ख० पुस्तके ।

**विमर्श**—कपिलेश रुद्र का तथा पिङ्गाक्षक का, दिगम्बर का, सूक्ष्म का, उपेन्द्रपूजित का, अवधूतेश्वर का, अष्टवसु का साधन यहाँ कहा गया है उसे सुनिए ॥ ६१-६३ ॥

**क्रमुकस्यापि घोरस्य कुबेराराधितस्य च ।**
**त्रिपुरान्तकमन्त्रस्य कमलाक्षस्य साधनम् ॥ ६४ ॥**
**इत्यादिसिद्धमन्त्राणां मन्त्रार्थं विविधं मुदा ।**
**उदितं तद्विशेषेण सुविस्तार्य शृणुष्व तत् ॥ ६५ ॥**

इसी प्रकार क्रमुक, घोर एवं कुबेर से आराधित ( मृत्युञ्जय ) मन्त्र का, त्रिपुरान्तक मन्त्र का, कमलाक्ष मन्त्र इत्यादि सिद्धमन्त्रों के विविध मन्त्रार्थ प्रसन्नतापूर्वक इस रुद्रयामल तन्त्र में विशेष रूप से विस्तारपूर्वक कहे गये हैं, उन्हें सुनिए ॥ ६४-६५ ॥

**इन्द्रादिदेवता सर्वा येन सिद्ध्यन्ति भूतले ।**
**तत्प्रकारं महादेव सावधानोऽवधारय ॥ ६६ ॥**

हे महादेव ! जिन मन्त्रों से इस पृथ्वी पर ही इन्द्रादि सभी देवतागण सिद्ध हो जाते हैं, उन प्रकारों को सावधान मन से आनन्दपूर्वक श्रवण कीजिए ॥ ६६ ॥

**उपविद्यासाधनञ्च[1] मन्त्राणि विविधानि च ।**
**नानाकर्माणि धर्माणि षट्कर्मसाधनानि च ॥ ६७ ॥**
**श्रीरामसाधनं यक्षसाधनं[2] योगसाधनम् ।**
**सर्वविद्यासाधनञ्च राजज्वालादिसाधनम् ॥ ६८ ॥**
**मन्त्रसिद्धिप्रकारञ्च हनुमत्साधनादिकम् ।**
**विषज्वालासाधनञ्च पाताललोकसाधनम् ॥ ६९ ॥**
**भूतलिपिप्रकारञ्च तत्तत्साधनमेव च ।**
**नवकन्यासाधनञ्च अष्टसिद्धिप्रकारकम् ॥ ७० ॥**

इतना ही नहीं, उपविद्यासाधन, विविध मन्त्र, अनेक प्रकार के कर्म और धर्म, षट्कर्मों का साधन, श्रीरामसाधन, यक्षसाधन, योगसाधन और सर्वविद्यासाधन, राजज्वालादि साधन, मन्त्रसिद्धि के प्रकार, हनुमत्साधनादि, विषज्वाला साधन, पाताललोक साधन, भूतलिपि के प्रकार तथा उसके साधन, नवकन्या साधन एवं अष्टसिद्धि के प्रकार आदि भी कहे गए हैं ॥ ६७-७० ॥

**आसनानि च अङ्गानि साधनानि बहूनि च ।**
**कात्यायनीसाधनानि चेटीसाधनमेव च ॥ ७१ ॥**
**कृष्णमार्जारसिद्धिश्च खड्गसिद्धिस्ततः परम् ।**
**पादुकाजङ्घसिद्धिश्च निजजिह्वादिसाधनम् ॥ ७२ ॥**
**संस्कारगुटिकासिद्धिः खेचरीसिद्धिरेव च ।**
**भूप्रवेशप्रकारत्वं नित्यतुङ्गादिसाधनम् ॥ ७३ ॥**

---

१. विद्यामुपगता उपविद्या, अपराविद्या । २. यज्ञसाधनम्—इति सं० पाठः ।

स्तम्भनं दारुणं पश्चादाकर्षणं मुनेरपि ।
नानाविधानि देवेश औषधादीनि यानि च ॥ ७४ ॥
हरितालादिसिद्धिश्च रसपारदसाधनम् ।
नानारससमुद्भूतं रसभस्मादिसाधनम् ॥ ७५ ॥

आसन एवं बहुत से ( योग के ) अङ्गों के साधन, कात्यायनी साधन, चेटी साधन, कृष्णमार्जार सिद्धि, खड्गसिद्धि इसके बाद पादुकाजङ्घसिद्धि, निजजिह्वादि साधन, संस्कारगुटिकासिद्धि, खेचरी सिद्धि, भूप्रवेशप्रकारत्व साधन, नित्यतुङ्गादि साधन, स्तम्भन, दारण, मुनियों को भी आकर्षण करने के उपाय, अनेक प्रकार की विद्यमान औषधियाँ हरितालादि की सिद्धि, रस साधन, पारद साधन, अनेक प्रकार के रसों से समुद्भूत रसभस्मादि साधन आदि वर्णित हैं ॥ ७१-७५ ॥

वृद्धस्य तरुणाकारं साधनं परमाद्भुतम् ।
वैजयन्तीसाधनञ्च चरित्रं वासकस्य च ॥ ७६ ॥
शिवाचरित्रमश्वस्य चरित्रं वायसस्य च ।
कुमारीणां प्रकारं तु वज्राणां वारणं तथा ॥ ७७ ॥
सम्पत्तिसाधनं देशसाधनं कामसाधनम् ।
गुरुपूजाविधानञ्च गुरूसन्तोषसाधनम् ॥ ७८ ॥
निजदेवाराधनञ्च निजसाधनमेव च ।
वारुणीपैष्टिकीगौडीकैतकीमाध्विसाधनम् ॥ ७९ ॥
स्वदेहगमनं स्वर्गे मर्त्ये मर्त्यैश्च दुर्लभम् ।

वृद्ध को तरुण बनाने का अत्यद्भुत साधन, वैजयन्ती साधन, वासक के चरित्र, शिवा चरित्र, अश्व तथा वायस के चरित्र, कुमारियों के भेद, वज्रवारण के उपाय, सम्पत्ति साधन, देशसाधन, काम साधन, गुरुपूजा का विधान, गुरुओं को संतुष्ट करने के उपाय, अपने इष्टदेव का साधन, आत्मसाधन, १. वारुणी, २. पैष्टिकी, ३. गौडी तथा ४. केतकी इन चारों प्रकारों के मद्यों का साधन, सदेहस्वर्गगमन का साधन, जो मनुष्यों, किं बहुना देवताओं के लिये भी दुर्लभ हैं ( यहाँ कहे गए हैं ) ॥ ७६-८० ॥

शरीरवर्धनञ्चैव कृष्णभावस्य साधनम् ॥ ८० ॥
नयनाकर्षणञ्चैव कालसर्पस्य दर्शनम् ।
रणक्षोभप्रकारञ्च पञ्चेन्द्रियनिवारणम् ॥ ८१ ॥
योगविद्यासाधनञ्च भक्षप्रस्थनिरूपणम् ।
चान्द्रायणव्रतञ्चैव[१] शृणु तद्योगसिद्धये ॥ ८२ ॥

शरीर को बड़ा करने का साधन, अपने में कृष्णभाव का साधन, नेत्रों के द्वारा आकर्षण, काले सांप का दर्शन, रण में होने वाले क्षोभ ( चाञ्चल्य ) का निवारण, अपनी

---

१. चान्द्रायणव्रतं द्विविधम्, यवचान्द्रायणपिपीलिकाचान्द्रायणभेदात् । आद्यं पूर्णिमोत्तरप्रतिपत्तिथित आरम्यते, द्वितीयं त्वमावास्योत्तरप्रतिपत्तिथितः ।

पञ्चेन्द्रियों का निरोध, योगविद्यासाधन, भक्षप्रस्थ निरूपण, योगसिद्धि के लिये अत्यावश्यक चान्द्रायण व्रत का प्रकार आदि, हे शङ्कर ! सुनिये ॥ ८०-८२ ॥

यामलाग्रेण शंसन्ति यानि सर्वाणि कानि च ।
ब्रह्माण्डे यानि वस्तूनि सर्वत्र दुर्लभं शिवम् ॥ ८३ ॥
येऽभ्यस्यन्ति महातन्त्रं बालाद्वा मन्त्रतोपि वा ।
यामलं मम वक्त्राम्भोरुहसुन्दरसंभवम् ॥ ८४ ॥
अतिगुह्यं महागुह्यं शब्दगुह्यं निराकुलम् ।
नानासिद्धिसमुद्राणां गृहं योगमयं[1] शुभम् ॥ ८५ ॥
शास्त्रजालस्य सारं हि नानामन्त्रमयं प्रियम्[2] ।
वाराणसीपुरपतेः सदामोदं सुखास्पदम् ॥ ८६ ॥

हे शिव ! यामल के रहते कोई ऐसा नहीं कह सकता कि इस ब्रह्माण्ड में सर्वत्र जो जो वस्तुएं हैं वे उन्हें दुर्लभ हैं । इसीलिये जो लोग बालकों से अथवा मन्त्र के द्वारा मेरे मुखकमल से निःसृत इस महातन्त्र यामल का अभ्यास करते हैं, वे धन्य हैं । क्योंकि यह यामल अतिगुह्य है, महागुह्य है, शब्द से भी गुह्य है तथा संशय रहित है । यह अनेक सिद्धि समूहों का समुद्र है, योगमय है एवं शुभावह है और यह समूचे शास्त्र समूहों का सार है । यह अनेक मन्त्रमय है, सबका प्रिय है और वाराणसीपुर के अधिपति सदाशिव को सर्वदा आमोदप्रद एवं सुखावह है ॥ ८३-८६ ॥

सरस्वतीदैवतं यत्[3] कालीषु शिखरे वृतम् ।
महामोक्षं द्वारमोक्षं सर्वसंकेतशोभितम् ॥ ८७ ॥
वाञ्छाकल्पद्रुमं तन्त्रं शिवसंस्कारसंस्कृतम् ।
अप्रकाश्यं क्रियासारं सहस्रस्तुतिराजितम् ॥ ८८ ॥
अष्टोत्तरशतं नाम सहस्रनाममङ्गलम् ।
नानाद्रव्यसाधनादिविधृताञ्जनरञ्जितम् ॥ ८९ ॥

इस रुद्रयामल तन्त्र की देवता साक्षात् सरस्वती हैं जिसे शिखर पर काली गणों के मध्य में वरण किया गया है । यही महामोक्ष है, मोक्ष का द्वार है और सभी प्रकार के सङ्केत से शोभित है । वाञ्छाकल्पद्रुम है शिव संस्कार से संस्कृत तन्त्र है । इस तन्त्र का क्रिया सार प्रकाशित करने लायक नहीं है । यह सहस्र स्तुतियों से सुशोभित है । इसमें अष्टोत्तरशतनाम तथा अत्यन्त मङ्गलकारी सहस्रनाम हैं । इसमें अनेक प्रकार के द्रव्यादिसाधनों एवं नाना प्रकार के अञ्जनों का वर्णन है ॥ ८७-८९ ॥

कालीप्रत्यक्षकथनं कालीषोढादिसंपुटम् ।
महाचमत्कारकरं स्थितिसंहारपालकम् ॥ ९० ॥

---

१. योगालयम्—क० । २. प्रिये—क० ।
३. तत् कालीस्व शिखावृतम्—क० ।

**अष्टादशप्रकारञ्च षोढायाः सौख्यमुक्तये ।**
**ये जानन्ति महाकालं[१] यामलं कलिपावनम् ॥ ९१ ॥**
**आब्रह्मस्तम्बपर्यन्तं करे तस्य न संशयः ।**

इसमें काली का प्रत्यक्ष करने का उपाय कहा गया है । छः ऐश्वर्यमय काली के संपुट से यह युक्त है । यह बहुत बड़ा चमत्कार उत्पन्न करने वाला है तथा जगत् की स्थिति, संहार एवं पालन करने वाला है। इसके अट्ठारह भेद हैं जो छः प्रकारों के ( ऐश्वर्यादि ) का सौख्य प्रदान करने वाले हैं । अतः हे महाकाल! कलि काल में परमपवित्र इस यामल को जो जानते हैं, निःसन्देह उनके हाथ में ब्रह्म से लेकर स्तम्बपर्यन्त समस्त ब्रह्माण्ड है ॥ ९०-९२ ॥

**तत्प्रकारमहं वक्ष्ये निगमागममङ्गलम्[२] ॥ ९२ ॥**
**यस्माद्रुद्रो भवेज्ज्ञानी नानातन्त्रार्थपारगः ।**

अब मैं निगम और आगमशास्त्रों में मङ्गल रूप उस यामल के भेदों को कहता हूँ जिसके करने से साधक साक्षाद् रुद्र रूप हो जाता है तथा नाना प्रकार के तन्त्रों के अर्थों में पारङ्गत हो जाता है ॥ ९२-९३ ॥

**यामिनीविहितं कर्म कुलतन्त्राभिसाधनम् ॥ ९३ ॥**
**महावीरहितं[३] यस्मात् पञ्चतत्त्वस्वरूपकम् ।**
**लंघनं नास्ति मे नाथ[४] अस्मिन् तन्त्रे सुगोपनम् ॥ ९४ ॥**
**ततो यामलमाख्यातं चन्द्रशेखर शङ्कर ।**
**रुद्राक्षं साधनोत्कृष्टं शतयागफलप्रदम् ॥ ९५ ॥**
**मनःसन्तोषविपुलं यामलं परिकीर्त्तितम् ।**

**यामल के य, म और ल का अर्थ**—कुल तन्त्राभिसाधनरूप यह कर्म य एवं म अर्थात् यामिनी ( रात्रि ) में विहित है और महावीरों का हितकारी है क्योंकि यह पाँचों तत्त्वों का स्वरूप है । हे नाथ ! इस तन्त्र में अत्यन्त गोपनीय मर्यादा का ल अर्थात् लंघन नहीं हुआ है । इसीलिये हे चन्द्रशेखर ! हे शङ्कर ! इसे यामल कहते है । यह रुद्र का साक्षात् नेत्र है । मन को अत्यन्त संतोष प्रदान करता है अन्ततः यह सैकड़ों यज्ञों के फल को प्रदान करने वाला है, इसीलिये इसे यामल कहते है ॥ ९३-९६ ॥

**विमर्श**—यामिनी का अर्थ है संयमी जैसा कि गीता में कहा है—'या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी ।'

**रुरुकादिभैरवाणां ब्राह्मीदेव्याश्च[५] साधनम् ॥ ९६ ॥**
**जाम्बूनद[६]लताकोटिहेमदासाधनं यतः ।**
**मनसासाधनं यत्र लङ्कालक्ष्मीप्रसाधनम् ॥ ९७ ॥**

---

१. समस्यमानमिदं पदम्, षष्ठीतत्पुरुषोऽत्र ।
२. सङ्कुलम्—क० ।
३. मकारविहितं—क० ।
४. यस्मिन् तन्त्रे सुगोपेन—क० ।
५. संज्ञायामिति पुंवद्भावनिषेधः ।
६. जाम्बूनदतुलाकोटि—क० ।

देवतानाञ्च कवचं नानाध्यानव्रतं महत् ।
अन्तर्यागविधानानि कलिकालफलानि च ॥ ९८ ॥
भाति यत्नप्रभाकारं प्रायश्चित्तविमर्षणम् ।

इस यामलतन्त्र में रुरु आदि अष्टभैरवों के साधन, ब्राह्मी देवी के साधन, जाम्बूनदसाधन, लताकोटिसाधन, हेमदा साधन, मनसादेवी साधन, लंकालक्ष्मी साधन एवं देवताओं के कवच तथा अनेक देवों के ध्यान और व्रत, कलिकाल में सद्यः फल देने वाले अन्तर्याग का विधान है और ( जहाँ जहाँ भी भ्रान्ति है उसे दूर करने के लिये ) प्रकाश पुञ्ज के समान प्रायश्चित्त के वर्णन से शोभित है ॥ ९६-९९ ॥

पटलं त्रिंशता व्याप्तं ये पठन्ति निरन्तरम् ॥ ९९ ॥
अवश्यं सिद्धिमाप्नोति यद्यदिच्छति भूतले ।
कर्मणा मनसा वाचा महातन्त्रस्य साधनम् ॥ १०० ॥
करोति कमलानाथकरपद्मनिषेवितम् ।
ज्ञात्वा सर्वधरं [1] तन्त्रं सम्पूर्णं [2] लोकमण्डले ॥ १०१ ॥
प्राप्नोति साधकः सिद्धिं मासादेव न संशयः ।
नानाचक्रस्य माहात्म्यं नानाङ्कमण्डलावृतम् ॥ १०२ ॥
सर्वज्ञसिद्धिशतकं [3] खण्डकालीकुलालयम् ।

**रुद्रयामल की फलश्रुति**—इस प्रकार तीस पटलों ( के त्रय अर्थात् ९० ? ) से व्याप्त इस रुद्रयामल को जो निरन्तर पढ़ते हैं उन्हें अवश्य सिद्धि होती है, अतः कर्मणा, मनसा तथा वाचा जो साधक इस लोक मण्डल में सम्पूर्ण तन्त्र से युक्त तथा भगवान् विष्णु के कर कमलों से निवेषित महातन्त्र के साधन को अच्छी प्रकार से जानकर करता है वह इस जगत में समस्त तन्त्रों से युक्त साधक एक मास में ही सिद्धि प्राप्त कर लेता है इसमें संशय नहीं है । अनेकानेक अङ्कमण्डलों से युक्त अनेक चक्रों के माहात्म्य भी इस रुद्रयामल तन्त्र में वर्णित हैं। सर्वज्ञ सैकड़ों सिद्धियों से युक्त तथा समस्त कालीकुल आलय है ॥ १०१-१०३ ॥

तरुणादित्यसंकाशं वनमालाविभूषितम् ॥ १०३ ॥
दैवतं परमं हंसं कालकूटाशिनं प्रभुम् ।
आदौ ध्यात्वा पूजयित्वा नमस्कुर्याद् महेश्वरम् [4]।
प्रथमारुणसङ्काशं रत्नालङ्कारभूषितम् ।
वरदं वारुणीमत्तं परमहंसं नमाम्यहम् ॥ १०४ ॥

मध्याह्नकालीन प्रखर सूर्य के समान तेजस्वी, वनमाला से विभूषित, कालकूट नामक विष का भक्षण करने वाले, देदीप्यमान परमहंस प्रभु महेश्वर का सर्वप्रथम ध्यान और पूजन कर उन्हें नमस्कार करना चाहिये । उदीयकालीन अरुण के समान, रक्तवर्ण वाले रत्नालङ्कारों से विभूषित वरदाता वारुणी से मत्त मैं उन परहंस को नमस्कार करता हूँ ॥ १०३-१०४ ॥

---

१. सर्वेश्वरम्—क० । २. सम्पूर्णे—क० ।
३. द्र० रुद्र० ९०. ४५ । ४. कलेश्वरम्—क० ख० ।

भैरव उवाच

यदि न पठ्यते तन्त्रं यामलं सर्वशङ्करम् ।
तदा केन प्रकारेण साधकः सिद्धिभाग्भवेत् ॥ १०५ ॥
केचिच्च बुद्धिहीनाश्च मेधाहीनाश्च ये जनाः ।
मन्दभाग्याश्च धूर्ताश्च मूढाः सर्वापदावृताः ॥ १०६ ॥
प्राप्नुवन्ति कथं सिद्धिं दया जाता कथं वद ।

**भैरव ने कहा**—हे देवि ! यदि कोई साधक सब का कल्याण करने वाले इस यामल तन्त्र का अध्ययन न किया हो तो वह किस प्रकार से सिद्धि का अधिकारी बन सकता है ? अथवा कुछ बुद्धिहीन, मेधाहीन जन हों, मन्दभाग्य, धूर्त्त, मूर्ख एवं सब प्रकार की आपत्तियों से ग्रस्त हों तो वे किस प्रकार सिद्धि प्राप्त करें ? ॥ १०५-१०७ ॥

तेषु मूर्खेषु हीनेषु शास्त्रार्थवर्जितेषु च ॥ १०७ ॥
ज्ञानं भवति केनैव निर्मलं द्वैतवर्जितम् ।
तत्प्रकारं वद स्नेहाद् लोकानां [1]पुण्यवृद्धये ॥ १०८ ॥

हे देवि ! आप उनके ऊपर दया कर मुझसे साधन कहिए । इस प्रकार के मूर्खों को, हीन आचरण वालों को, शास्त्रों के अर्थ की जानकारी न रखने वालों को किस प्रकार द्वैतरहित निर्मल ज्ञान की प्राप्ति हो सकती है ? आप लोकोपकार के लिये मेरे ऊपर अपना स्नेह प्रदर्शित करते हुये उसका उपाय कहिए ॥ १०७-१०८ ॥

भैरवी उवाच

कर्मसूत्रं यश्छिनत्ति प्रत्यहं तनुसंस्थितः ।
स पश्यति जगन्नाथ मम श्रीचरणाम्बुजम् ॥ १०९ ॥
विश्वमावेशसंस्कारभिन्नबुद्धिक्रियान्विताः ।
अतो मां नहि जानन्ति नानाकार्योत्कटावृताः ॥ ११० ॥

**भैरवी ने कहा**—हे जगन्नाथ ! जो इस शरीर को पाकर प्रतिदिन अपने कर्मसूत्र का उच्छेद कर देता है वह हमारे चरणाम्बुज के दर्शन का अधिकारी हो जाता है । संसार के आवेशों के संस्कार से जितनी बुद्धि भिन्न भिन्न क्रियाओं में निरन्तर संलग्न है, ऐसे अनेक उत्कट कार्यों के उलझन में फंसे हुये लोग मुझे नहीं जान सकते ॥ १०९-११० ॥

तेषां शरीरं गृह्णाति कालदूतो भयानकः ।
यः करोति महायोगं त्यागसन्न्यासधर्मवान् ॥ १११ ॥
मन्दभाग्यः पशोर्योनिं प्राप्नोति मां विहाय सः ।
मयि भावं यः करोति दुर्लभो जनवल्लभः ॥ ११२ ॥

ऐसे ही लोगों के शरीर को भयानक कालदूत पकड़ कर ले जाता है । जो त्यागयुक्त

---

१. 'सुखवृद्धये' इति क पुस्तके पाठः ।

सन्यास धर्म का पालन करते हुये महायोग का आचरण करता है वह अभागा मुझे छोड़कर पशुयोनि को प्राप्त करता है । मुझ में भाव ( प्रेम ) रखने वाला, ( और सभी के आँखों का तारा ) ऐसा मनुष्य सर्वथा दुर्लभ है ॥ १११-११२ ॥

**भावेन लभ्यते सर्वं भावेन देवदर्शनम् ।**
**भावेन परमं ज्ञानं तस्माद् भावावलम्बनम् ॥ ११३ ॥**

**भाव प्रशंसा**—यतः भाव से सब कुछ प्राप्त किया जा सकता है । भाव से साक्षात् देव का दर्शन प्राप्त होता है । भाव से ही ब्रह्मज्ञान प्राप्त होता है । इसलिये भाव का सहारा लेना चाहिये ॥ ११३ ॥

**भावञ्च सर्वशास्त्राणां गूढं सर्वेन्द्रियस्थितम् ।**
**सर्वेषां मूलभूतञ्च देवीभावं यदा [१]लभेत् ॥ ११४ ॥**
**तदैव सर्वसिद्धिश्च तदा ध्यानदृढो भवेत् ।**
**अकलङ्की निराहारी निवासधृतमानसः [२] ॥ ११५ ॥**

सभी शास्त्रों का भाव अत्यन्त गूढ़ है । भाव सब के इन्द्रियों में विद्यमान रहता है । जब सभी का मूलभूत 'देवी' भाव ( प्रेम ) हो जाता है, तभी ध्यान में दृढ़ता आती है और तभी सारी सिद्धियाँ प्राप्त हो जाती हैं ॥ ११४-११५ ॥

**नित्यस्नानाभिपूजाङ्गो भावी भावं यदा लभेत् ।**
**क्रियादक्षो महाशिक्षानिपुणोऽपि जितेन्द्रियः ॥ ११६ ॥**
**सर्वशास्त्रनिगूढार्थवेत्ता न्यासविवर्जितः ।**
**तेषां हस्तगतं भावं वद भावं यथा तनौ ॥ ११७ ॥**

जब मेरा भाव प्राप्त होने लगता है तो मनुष्य निष्पाप हो जाता है । आहार रहित हो जाता है और अपने मन में मेरे निवास की कामना को धारण करने लग जाता है । उसमें नित्यस्नान तथा पूजा के सभी अङ्ग अनायास होने लगते हैं वह क्रिया दक्ष, महाशिक्षा में निपुण, जितेन्द्रिय एवं सभी शास्त्रों के निगूढ़ अर्थ का विद्वान् और न्यास से रहित हो जाता है—ऐसे लक्षण वाले लोगों को ही मेरे भाव हस्तगत होते हैं, इस प्रकार समझना चाहिए मानो ये भाव उनके शरीर में ही प्रविष्ट हैं ॥ ११५-११७ ॥

**विमर्श**—यहाँ न्यास और वद का अर्थ अस्पष्ट है ।

**भावात् परतरं नास्ति येनानुग्रहवान् भवेत् ।**
**भावादनुग्रहप्राप्तिरनुग्रहान् महासुखी ॥ ११८ ॥**

मेरे जिस भाव के उदय होने से मेरा अनुग्रह प्राप्त होता है उस भाव से बढ़ कर कुछ नहीं है क्योंकि मेरा अनुग्रह होने से जीव सुखी हो जाता है ॥ ११८ ॥

---

१. अनुदात्तेत्वलक्षणमात्मनेपदमनित्यमिति कृत्वा परस्मैपदम् ।
२. निराज्ञावृतमानसः—क० ।

सुखात् पुण्यप्रभावः स्यात् पुण्यादच्युतदर्शनम् ।
यदा कृतस्य [१] दर्शनाम्भोजदर्शनमङ्गलम् ॥ ११९ ॥
योगी भूत्वा सूक्ष्मपदं योगिनामप्यदर्शनम् ।
पश्यत्येव महाविद्यापादाम्भोरुहपावनम् ॥ १२० ॥

सुख प्राप्त होने पर पुण्य का प्रभाव जाना जाता है, पुण्याधिक्य से भगवान् अच्युत के दर्शन होते हैं । जब पुण्य का साक्षात्कार होता है तब ( विष्णु के मुख रूप ) अम्भोज का दर्शन और मङ्गल की प्राप्ति होने लगती है । वह योगी हो कर भी योगियों से भी अदृश्य रहता है और महाविद्या के परम पवित्र चरणकमलों का दर्शन करता है ॥ ११९-१२० ॥

गुरूणां परमहंसानां वाक्यं त्रैलोक्यपावनम् ।
श्रुत्वा साधकसिद्ध्यर्थं योगी योगमवाप्नुयात् ॥ १२१ ॥
पञ्जरे शुकसारी च पतगाः पक्षियोनयः ।
गृह्णाति साधकः स्वर्गान् मन्नामविमलं महत् ॥ १२२ ॥

साधक परमहंस गुरुओं के त्रैलोक्यपावन वाक्यों को सुन कर योगी हो जाता है और योग प्राप्त करता है । चाहे शुक सारिका बनकर पिंजरे में पड़ा हो, चाहे पतङ्ग अथवा पक्षियोनि में पड़ा हो, फिर भी मेरा साधक विमल, महान् एवं स्वर्गतुल्य मेरे नाम को ग्रहण करता रहता है ॥ १२१-१२२ ॥

यावत् ज्ञानस्य सञ्चारं तावत् कालं कुलेश्वर ।
साधकानाञ्च साधूनां निकटस्थो भवेन्नरः ॥ १२३ ॥
विद्याभ्यासी न पतति यदि बुद्धिपरो भवेत् ।
नहि चेज्जन्म व्याख्यार्थं [२] नानाशास्त्रार्थभाषणम् ॥ १२४ ॥

हे कुलेश्वर ! जब तक ज्ञान सञ्चार की प्राप्ति न हो तब तक वह ऐसा करता रहता है । इसलिये मनुष्य को चाहिये कि वह साधुओं और मेरे साधकों के सन्निकट निवास करे । यदि बुद्धिमान् महाविद्या का उपासक हो तो उसका पतन नहीं होता । उसे अपने जन्म को बिताने के लिये नाना शास्त्रों के अर्थों का संभाषण नहीं करना पड़ता ॥ १२३-१२४ ॥

सुरज्ञानं बिना किञ्चिन्नहि सिद्ध्यति भूतले ।
मन्त्रं श्रीकायसिद्धिश्च कथं भवति भैरव ॥ १२५ ॥
सांख्यज्ञानं वेदभाषाविधिज्ञानं तथा समम् ।
शक्तिं बिना यथा शाक्तं सुरज्ञानं बिना हि सः ॥ १२६ ॥

इस भूतल पर बिना देवज्ञान के कुछ भी सिद्ध नहीं होता । हे भैरव ! भला आप ही विचार करें उसे मन्त्र तथा श्रीकाय की सिद्धि किस प्रकार हो सकती है । उसी प्रकार सांख्य शास्त्र का ज्ञान एवं वेदभाषाविधिज्ञान उसे कैसे हो सकता है । जिस प्रकार शक्ति के बिना कोई

---

१. कृतस्य चरणदर्शनाह्लादमानसः—क० ।
२. जन्म केवलं व्याख्यानफलकं नानाशास्त्रार्थभाषणफलकं च भवति ।

शाक्त नहीं रहता है उसी प्रकार सुरज्ञान के बिना भी वह अशक्त रहता है ॥ १२५-१२६ ॥

**अहिताचारसम्पत्तिर्दरिद्रस्य गृहे यथा ।**
**साधकस्य गृहे शक्तिर्ज्ञानाचारविवेचना ॥ १२७ ॥**
**जायते यदि सायुज्यपदनाशाय केवलम् ।**

जिस प्रकार दरिद्र के घर में अहिताचार सम्पत्ति दिखाई पड़ती है । साधक के घर में यदि उसी प्रकार शक्ति ज्ञानाचार की विवेचना की जाती है तो वह केवल उसके सायुज्यपद नाश का नाश मात्र करती है ( अर्थात् उसे सायुज्य पद मात्र प्राप्त नहीं होता, उसे समृद्धि भी प्राप्त होती है ) ॥ १२७-१२८ ॥

**यद्यज्ञानविशिष्टा सा स्वशक्तिः शिवकामिनी ॥ १२८ ॥**
**तदा न कुर्याद् ग्रहणा शक्तिसाधनमेव च ।**
**यदि कुर्यादसंस्कारात् संसर्गं साधकोत्तमः ॥ १२९ ॥**
**असंस्कृत्यादिदोषेण सिद्धिहानिः प्रजायते ।**

यदि शिवकामिनी वह स्वशक्ति अज्ञान से परिपूर्ण हो तब न तो उसे ही स्वीकार करे और न उस शक्ति के साधन को ही स्वीकार करे । यदि उत्तम साधक संस्कार हीन होने से उस असंस्कृत का संसर्ग करता है तो असंस्कृत्यादि दोष से उसकी सिद्धि में हानि होती है ॥ १२८-१३० ॥

**शक्तिप्रधानं भावानां त्रयाणां साधकस्य च ॥ १३० ॥**
**दिव्यवीरपशूनाञ्च भावत्रयमुदाहृतम् ।**
**पशुभावे ज्ञानसिद्धिः[१] पश्वाचारनिरूपणम् ॥ १३१ ॥**
**वीरभावे क्रियासिद्धिः साक्षाद्रुद्रो न संशयः ।**

साधक के लिये दिव्य, वीर और पशु इन तीनों भावों की शक्ति प्रधान है । पशुभाव से ज्ञान की सिद्धि होती है इसीलिये पश्वाचार का निरूपण किया गया है । वीरभाव से क्रिया सिद्धि होती है और उससे वह साक्षाद् रुद्र हो जाता है इसमें संशय नहीं है ॥ १३०-१३२ ॥

**दिव्यभावे वीरभावे विभिन्नमेकभावतः ॥ १३२ ॥**
**अण्डः[२] पूर्वः सर्वगतं दिव्यभावस्य लक्षणम् ।**

दिव्य भाव और वीरभाव एक प्रकार से भिन्न भिन्न नहीं है प्रथमतः यह अण्ड सर्वगत है यही दिव्यभाव का लक्षण है ॥ १३२-१३३ ॥

**विमर्श**—अण्डम् - यह ब्रह्माण्ड आत्मस्वरूप है । इस प्रकार का आत्मसाक्षात्कार ही दिव्य भाव है ॥ १३२-१३३ ॥

**दिव्यभावे देवताया दर्शनं परिकीर्तितम् ॥ १३३ ॥**

---

१. 'क्रियासिद्धिः' इति सं० पुस्तके पाठः ।        २. अन्तःपूर्ण सर्वगतम्—क० ।

**वीरभावे मन्त्रसिद्धिरद्वैताचारलक्षणम् ।**
**आदौ भावं पशोः प्राप्य रात्रिकर्मविवर्जयेत् ॥ १३४ ॥**
**दिवसे दिवसे स्नानं पूजानित्यक्रियान्वितः ।**
**पुरश्चरणवत् कार्यं शुचिभावेन सिद्ध्यति ॥ १३५ ॥**

दिव्य भाव का उदय होने पर देवता का दर्शन कहा गया है तथा वीरभाव के उदय होने पर मन्त्र की सिद्धि होती है और अद्वैताचार के लक्षण प्रगट होते हैं । सर्वप्रथम पशुभाव के प्राप्त होने पर रात्रि में कर्म न करे । दिन दिन में ही स्नान पूजा एवं नित्य क्रिया का आचरण करे । ( पशुभाव में ) शुचिभाव से कर्म करने पर सभी कार्य पुरश्चरण के समान सिद्ध होते हैं ॥ १३३-१३५ ॥

**पशुभावं विना वीरः को वशी भवति ध्रुवम् ।**
**इन्द्रियाणाञ्च दमनं दमनं शमनस्य च ॥ १३६ ॥**
**योगशिक्षानिविष्टाङ्गो यतिर्योगपरायणः ।**
**सर्वक्षणादभ्यसतः[1] प्रभातावधि रात्रिषु ॥ १३७ ॥**

हे भैरव ! भला पशुभाव के बिना निश्चयपूर्वक कौन अपने इन्द्रियों पर विजय प्राप्त कर सकता है । पशुभाव से इन्द्रियों का दमन तो होता ही है काल ( = शमनस्य ) का भी दमन हो जाता है । रात्रि में प्रभात काल की अवधि तक अथवा प्रतिक्षण योगाभ्यास करता हुआ योगशिक्षा में कुशल और योगापरायण यति पुरुष मुझ में युक्त हो जाता है ॥ १३६-१३७ ॥

**विमर्श**—'शमनो यमराड्यमः' इत्यमरः ।

**सर्वकालं च कर्तव्यो योगः सर्वसुखप्रदः ।**
**वाञ्छाकल्पतरुं नित्यं तरुणं पातकापहम् ॥ १३८ ॥**
**साधयेदवहितं मन्त्री पशुभावस्थितो यदि ।**
**योगभाषाविधिज्ञानं सर्वभावेषु दुर्लभम् ॥ १३९ ॥**

**योग प्रशंसा**—योग सभी प्रकार का सुख प्रदान करता है इसलिये उसे सर्वकाल में करना चाहिये । यह अभीष्ट प्रदान करने के लिये कल्पवृक्ष के समान तरुण है तथा पातक का हरण करने वाला है । किन्तु मन्त्रज्ञ साधक सावधान मन से पशुभाव में ही स्थित होकर अपने हित का साधन करे क्योंकि योगभाषाविधि का ज्ञान सभी भावों की अपेक्षा अत्यन्त दुर्लभ है ॥ १३८-१३९ ॥

**तथापि पशुभावेन शीघ्रं सिद्ध्यति निश्चितम् ।**
**गुरूणां श्रीपदाम्भोजे यस्य भक्तिर्दृढा भवेत् ॥ १४० ॥**
**स भवेत् कामनात्यागी भावमात्रोपलक्षणम् ।**
**वीरभावो महाभावो न भावं[2] दुष्टचेतसाम् ॥ १४१ ॥**

---

१. गणकार्यस्य बाहुलकं मत्वा अस्धातुः तुदादौ मन्तव्यः, ततः शतृप्रत्यये इदं षष्ठ्यन्तं रूपम्।

२. क्वचिद् घञजबन्ता अपि नपुंसके भवन्ति, सम्बन्धमनुवर्तिष्यते इति 'इको गुणवृद्धी' इति सूत्रे भाष्यप्रयोगात् ।

भावं मन्दगतं सूक्ष्मं रुद्रमूर्त्याः प्रसिद्ध्यति ।
भ्रष्टाचारं महागूढं त्रैलोक्यमङ्गलं शुभम् ॥ १४२ ॥

**भक्तिविवेचन**—एक बात और यह है कि पशुभाव में स्थित होने पर शीघ्र ही सिद्धि प्राप्त हो जाती है । गुरु के श्री चरणकमलों में जिसकी दृढ़ भक्ति होती है वही भाव मात्र के उपलक्षण से युक्त हो कर अपनी कामनाओं का त्याग कर सकता है । वीर भाव तो बहुत बड़ा भाव है। यह भाव दुष्टों में नहीं आता । भाव की गति मन्द है, सूक्ष्म है और रुद्रमूर्त्ति के रूप से लोक में प्रसिद्ध है । यह आचार भ्रष्ट ( नियमपूर्वक पूजा अर्चना न करना ) तथा महागूढ़ है किन्तु त्रैलोक्य का मङ्गल करता है और शुभ है ॥ १४०-१४२ ॥

पञ्चतत्त्वादिसिद्ध्यर्थं महामोहमदोद्भवम् ।
सर्वपीठकुलाचारं हठादानन्दसागरम् ॥ १४३ ॥
कारुण्यवारिधिं वीरसाधने भक्तिकेवलम् ।
ज्ञानीभूत्वा पशोर्भावे वीराचारं ततः परम् ॥ १४४ ॥
वीराचाराद् भवेद्रुद्रोऽन्यथा नैव च नैव च ।

पञ्चतत्त्वादि की सिद्धि के लिये महामोह के मद से उत्पन्न, सर्वपीठकुलाचार तथा बलात् प्राप्त आनन्दसागर रूप वीरसाधन में केवल भक्ति ही मुख्य साधन है । पशुभाव में ज्ञान प्राप्त होने पर उसके बाद वीराचार का आचरण कहा गया है । वीराचार से साधक रुद्र हो जाता है । अन्यथा कभी नहीं, कभी नहीं ॥ १४३-१४५ ॥

भावद्वयस्थितो मन्त्री दिव्यभावं विचारयेत् ॥ १४५ ॥
सदा शुचिर्दिव्यभावमाचरेत् सुसमाहितः ।
देवतायाः प्रियार्थञ्च सर्वकर्मकुलेश्वर ॥ १४६ ॥
यद्यत्तत् सकलं [1]सिद्ध्यत्यस्माद् धर्मोदयं शुभम्।
देवतातुल्यभावश्च देवतायाः क्रियापरः ॥ १४७ ॥

**दिव्यभावविवेचनम्**—दो भाव ( पशुभाव और वीरभाव ) में स्थित मन्त्रज्ञ दिव्यभाव पर विचार करे । हे कुलेश्वर ! साधक सदैव पवित्र रह कर बड़ी सावधानी से देवताओं की प्रीति के लिये सम्पूर्ण कर्म करते हुये दिव्यभाव का आचरण करे । इससे शुभ धर्मोदय तो होता ही है, जितनी जितनी सिद्धियाँ हैं वे सभी सिद्धियाँ भी प्राप्त हो जाती हैं । देवता की क्रिया में लगे रहने से देवतुल्य भाव का उदय होता है ॥ १४५-१४७ ॥

तद् विद्धि देवताभावं सुदिव्यभाक्प्रकीर्तितम् ।
सर्वेषां भाववर्गाणां शक्तिमूलं न संशयः ॥ १४८ ॥
भक्तिं केन प्रकारेण प्राप्नोति साधकोत्तमः ।
ज्ञात्वा देवशरीरस्य निजकार्यानुशासनात् ॥ १४९ ॥

जब देवताभाव का उदय होता है तो वह दिव्यभाव का भाजन हो जाता है, ऐसा

---

१. विद्धि—क० ।

जानना चाहिए । सभी भाव समूहों में शक्ति ही मूल है इसमें संशय नहीं । यदि शक्ति न हो तो उत्तम साधक भला किस प्रकार भक्ति प्राप्त कर सकता है । अतः अपने कार्य के अनुशासन से देवशरीर का ज्ञान कर दिव्यभाव प्राप्त करना चाहिए ॥ १४८-१४९ ॥

**ज्ञानश्च त्रिविधं प्रोक्तमागमाचारसम्भवम् ।**
**शब्दब्रह्ममयं तद्धि ज्ञानमार्गेण पश्यति ॥ १५० ॥**
**पठित्वा सर्वशास्त्राणि स्वकर्मगायनानि च ।**
**कृशे विवेकमालम्ब्य नित्यं ज्ञानी च साधकः ॥ १५१ ॥**
**विवेकसंभवं ज्ञानं शिवज्ञानप्रकाशकम् ।**
**लोचनद्वयहीनञ्च [१]बाह्यभावविवर्जितम् ॥ १५२ ॥**
**लोकानां परिनिर्मुक्तं कालाकालविलोडनम् ।**
**नित्यज्ञानं परं ज्ञानं तं विद्धि प्राणगोचरम् ॥ १५३ ॥**

आगमसागर से उत्पन्न ज्ञान तीन प्रकार का कहा गया है—

( १ ) ज्ञान मार्ग से शब्दब्रह्ममय विज्ञान का दर्शन होता है ।

( २ ) स्वकर्म वाले अयनों अर्थात् भागों को तथा समस्त शास्त्रों को पढ़ कर विवेक के सहारे साधक नित्यज्ञानी बन जाता है ।

( ३ ) विवेक से उत्पन्न ज्ञान शिव विषयक ज्ञान को प्रकाशित करता है । वह शिव ज्ञान द्वैत से हीन और बाह्यभाव से रहित है । वह लोक से परे सर्वथा निर्मुक्त है । उसमें काल और अकाल दोनों समाहित हो जाते हैं ऐसा नित्य ज्ञान सर्वश्रेष्ठ समझो क्योंकि वह केवल प्राणवायु से गोचर होता है ॥ १५०-१५३ ॥

### मनुष्यजन्मस्य दुर्लभत्वम्

**मानुषं सफलं जन्म सर्वशास्त्रेषु गोचरम् ।**
**चतुरशीतिलक्षेषु शरीरेषु शरीरिणाम् ॥ १५४ ॥**
**न मानुष्यं विनान्यत्र तत्त्वज्ञानं तु विद्यते ।**

**मनुष्य जन्म का दुर्लभत्व**—चौरासी लाख योनियों वाले शरीरों में जीव का मनुष्य योनि में जन्म लेना सफल है, ऐसा सभी शास्त्रों में कहा गया है, क्योंकि मनुष्य शरीर के अतिरिक्त और किसी भी योनि में तत्त्वज्ञान नहीं होता ॥ १५४-१५५ ॥

**कदाचिल्लभ्यते जन्म मानुष्यं पुण्यसञ्चयात् ॥ १५५ ॥**
**सोपानीभूतमोक्षस्य [२] मानुष्यं जन्म [३] दुर्लभम् ।**
**मानुषेषु च शंसन्ति सिद्धयः स्युः प्रधानिकाः ॥ १५६ ॥**
**अणिमादिगुणोपेतास्तस्माद् देवो नरोत्तमः ।**

---

१. बाह्यवागदृष्टिवर्जितम्—क० । २. सोपानभूतं मानुष्यं मोक्षस्य जन्मदुर्लभम्—क० ।
३. पृथक् पदमेतत्, न तु समस्तम् ।

किन्तु जब बहुत बड़े पुण्य का सञ्चय होता है तब कदाचित मनुष्य शरीर प्राप्त होता है । मोक्ष का सापान रूप मनुष्य जन्म होना दुर्लभ है । मनुष्य शरीर में ही प्रधान प्रधान सिद्धियाँ होती हैं । यह मनुष्य शरीर अणिमादि गुणों से संयुक्त है । इसलिये ( अधिमादि सिद्धियों से युक्त ) उत्तम मनुष्य साक्षाद् देवता है ॥ १५५-१५७ ॥

**विना देहेन कस्यापि पुरुषार्थो न लभ्यते ॥१५७॥**
**तस्माच्छरीरं संरक्ष्य नित्यं ज्ञानं प्रसाधय ।**

बिना शरीर धारण किये धर्मकामादि पुरुषार्थ का प्राप्त होना संभव नहीं है । इसलिये शरीर की रक्षा करके ही मनुष्य को ज्ञान प्राप्ति के लिये प्रयत्न करना चाहिये ॥ १५७-१५८ ॥

**मानुषं ज्ञाननिकरं ज्ञानात्मानं परं विदुः ॥१५८॥**
**मुनयो मौनशीलाश्च मुनितन्त्रादिगोचरम् ।**
**मानुषः सर्वगामी च नित्यस्थाननिराकुलः ॥१५९॥**
**(मित्र)मन्त्रजापं योगजापं कृत्वा पापनिवारणम् ।**
**परं मोक्षमवाप्नोति मानुषो नात्र संशयः ॥१६०॥**

यह मनुष्य ज्ञान का खजाना है और ज्ञानात्मक है—ऐसा अभियुक्त जनों का कहना है। मुनि के क्रिया कलाप को जानने वाला मुनि, मौन रूप शील धारण करने वाला है, वह सर्वत्रगमन करने वाला, नित्य एक स्थान में निराकुल रहने वाला वह मन्त्र ( मित्र ) जाप तथा योगजाप कर अपने पाप को दूर कर देता है और परब्रह्म की प्राप्ति रूप मोक्ष प्राप्त कर लेता है इसमें रञ्च मात्र भी संशय नहीं है ॥ १५८-१६० ॥

**मयोक्तानि च तन्त्राणि मद्भक्ता ये पठन्ति च ।**
**पठित्वा कुरुते कर्म कृत्वा मत्सन्निधिं व्रजेत् ॥१६१॥**
**मदुक्तानि च शास्त्राणि न ज्ञात्वा साधको यदि ।**
**अन्यशास्त्राणि सम्बोध्य कोटिवर्षेण सिद्ध्यति ॥१६२॥**

जो मेरे भक्त मेरे द्वारा कहे गए तन्त्रों को पढ़ते हैं और पढ़कर तदनुसार कर्म करते हैं वे मेरी सन्निधि को प्राप्त करते हैं । जो साधक मेरी भक्ति करते हैं किन्तु मेरे द्वारा कहे गये तन्त्रों एवं शास्त्रों का ज्ञान न कर अन्य शास्त्रों का ज्ञान करते हैं वे करोड़ों वर्षों में सिद्ध होते हैं ॥ १६१-१६२ ॥

**शुक्तौ रजतविभ्रान्तिर्यथा भवति भैरव ।**
**तथान्यदर्शनेभ्यश्च भुक्तिं मुक्तिञ्च काङ्क्षति ॥१६३॥**
**यत्र भोगस्तत्र मोक्षो द्वयं कुत्र न सिद्ध्यति ।**
**मम श्रीपादुकाम्भोजे सेवको मोक्षभोगगः ॥१६४॥**

हे महाभैरव ! जिस प्रकार शुक्ति में रजत का भ्रम हो जाता है उसी प्रकार मनुष्य भ्रम वश अन्य दर्शनों से भुक्ति और मुक्ति दानों चाहता है । जहाँ भोग होता है वहाँ दूसरा मोक्ष कैसे रह सकता है क्योंकि दोनों का एकत्र रहना सिद्ध नहीं है । किन्तु मेरे चरणकमलों का वह सेवक मोक्ष और भोग दोनों का भागी होता है ॥ १६३-१६४ ॥

**बाह्यद्रष्टा प्रगृह्णाति आकाशस्थिततेजसम् ।**
**ब्रह्माण्डज्ञानद्रष्टा च देशाण्डस्थं प्रपश्यति ॥ १६५ ॥**

बाह्यद्रष्टा साधक देखने के लिये आकाश में रहने वाले तेज को ग्रहण करता है । किन्तु सारे ब्रह्माण्ड के ज्ञान का द्रष्टा अपने आन्तर ज्ञान से समस्त प्रदेशों और ब्रह्माण्ड का दर्शन करता है ॥ १६५ ॥

**घटप्रत्यक्षसमगे आलोको व्यञ्जको यथा ।**
**बिना घटत्त्वयोगेन न प्रत्यक्षो यथा घटः ॥ १६६ ॥**
**इतराद् भिद्यमानोऽपि न भेदमुपगच्छति ।**
**पुरुषे नैव भेदोऽस्ति विना शक्तिं कथञ्चन ॥ १६७ ॥**

जिस प्रकार घट का प्रत्यक्ष करने के लिये प्रकाश की आवश्यकता होती है । फिर भी जैसे घटत्व ज्ञान के बिना घट का प्रत्यक्ष नहीं होता और इतरघट से उस घट के भिन्न होने पर भी उसे घट भेद दिखाई नहीं पड़ता, उसी प्रकार पुरुषों में भी भेद है, किन्तु बिना शक्ति के वह दिखाई नहीं पड़ता ॥ १६६-१६७ ॥

**शक्तिहीनो यथा देही निर्बलो योगविवर्जितः ।**
**ज्ञानहीनस्तथात्मानं न पश्यति पदद्वयम् ॥ १६८ ॥**
**स्वभावं नाधिगच्छन्ति संसारज्ञानमोहिताः ।**
**अभिपश्यति सश्लोको यद्भावं परिभाव्यते ॥ १६९ ॥**

जिस प्रकार शक्तिहीन जीव निर्बल और वाणी में असमर्थ होता है उसी प्रकार पुं-शक्तिहीन अपने अज्ञान और अपनी आत्मा—दोनों को नहीं जानता । संसार के अज्ञान से मोहित प्राणी अपने आत्मस्वरूप को नहीं पहचानते और अज्ञान में पड़े हुये वे जड़ ज्ञान का दर्शन भी नहीं कर पाते ॥ १६८-१६९ ॥

**ईश्वरस्यापि दूतस्य यमराजस्य बन्धनम् ।**
**निधनं चानुगच्छन्ति दृष्ट्वा च तनुजं धनम्**[१] **॥ १७० ॥**
**लोको मोहसुरां पीत्त्वा न वेत्ति हितमात्मनः ।**
**सम्पदः स्वप्नमेव स्याद् यौवनं कुसुमोपमम् ॥ १७१ ॥**

वे ईश्वर के दूत यमराज के बन्धन में पड़े रहते हैं तथा अपने पुत्र और धन को देखते देखते मृत्यु को प्राप्त करते हैं । यह संसार मोहरूपी मदिरा पी कर इतना उन्मत्त हो जाता है कि उसे अपना हित दिखाई नहीं देता । सारी संपत्ति स्वप्न है । जवानी भी फूल के समान थोड़े दिन विकसित रहने वाली है ॥ १७०-१७१ ॥

**तडिच्चपलमायुष्यं**[२] **कस्याप्यज्ञानतो धृतिः ।**
**शतं जीवति मर्त्यश्च निद्रा स्यादर्धहारिणी ॥ १७२ ॥**

---

१. धनम्—क० ।
२. यथा विद्युत् चपला, तथैव आयुरपि क्षणिकं भवति ।

